स्थूलसूक्ष्मं-विस्तृत बारीक, परं-उच्चतम, वा-या, विद्या-ज्ञान, उपायः-साधन, परः-दूसरा, इति-इस प्रकार, बुधैः-बुद्धिमान, गायते-गाते हैं, खलु-निस्सन्देह, अविद्या-अज्ञान

तुम मुझसे प्रशंसनीय हो। किन्तु इस प्रकार प्रशंसा के लिये विनिमय तथा प्रशंसा करने का विभाजन स्वीकार करके, मुझसे निकल आया। इस अज्ञान को ठीक और अधिक श्रेष्ठ ढंग से नष्ट होने का उपाय भी सम्मिलित हुआ है। स्तुति का ठीक उचित कथन जैसे स्तोता, स्तुत्य और स्तुति तीन प्रकार से उदित स्थूल (विस्तृत) और सूक्ष्मं (बारीक) रूप की अविधा है। इस प्रकार की अविधा का उच्चतम साधन निस्सन्देह विधा से, बुद्धिमान लोग गाते हैं।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**हे भगवन! मैं स्तुतियों से तुम्हारी स्तुति करूंगा, इस प्रकार स्तुति करने वाले, स्तुति किये जाने योग्य और स्तुति रूप की कल्पना रूप जो मुझ में भेद का ज्ञान है, यही चित्स्वरूप के अप्रकट अद्वैत रूप के अप्रकटता रूप अविद्या (अज्ञान) है, तो भी उस अविद्या को पूरी तरह नाश करने के योग्य है। नित्य संबंधयुक्त है। मैं तुम्हारी स्तुति करता हूँ अर्थात देहादि पर अहन्ता का अभिमान नीचे दबाकर, सर्वोत्कृष्ट भाव से तुम्हारा**

ही नित्य विमर्श करता हूँ, एक क्षणमात्र भी विमर्श में त्रुटि आने नही देता। आप चित्सूर्य की ही, न कि किसी दूसरे परिमित देवता की स्तुति करता हूँ। कैसे आप की? स्थूल अर्थात बाह्य प्राण रूप सूर्य की, सूक्षम अर्थात मध्य नाडी में गए प्राणब्रह्म सूर्य की, पर अर्थात अपरिमित विश्वरूप चिदानंदघन चित्सूर्य की। एक ही और नित्योदित की। ऐसा ही योग्य भी है। पथों के परमार्थ के जानने वालों ने अविद्या को ही विद्या का उत्कृष्ट उपाय बताया है। स्तोता, स्तुत्य और स्तुति के भेद भाव की कल्पना रूप अविद्या से सारी अविद्या के कारण देहाभिमान के नाश करने से चिद्नंदघन परमात्मा के विमर्श रूप स्तुति ही उत्कृष्ट समावेश की देने वाली है।

मैं स्तुति करता ही हूँ, इसके लिए युक्ति बताते हैं -

योऽ नाद्यन्तोऽ प्यतनुरऽ गुणोऽ णोरणीयान्महीयान्।
विश्वाकारःसगुणइति वा कल्पनाकल्पितांङ्गः।
नानाभूत प्रकृति विकृतिदर्शयन्भाति यो वा
तस्मै तस्मै भवतु परमादित्य नित्यं नमस्ते।१३।

यः-जो गतिमान है, न-नही, आदिअन्तः-प्रथम/प्रमुख, अपि-और, अतनुः-महत्वपूर्ण, अगुणः-निगुर्ण, अणोरणीयान्-सूक्ष्म से सूक्ष्म, महीयान्-विशाल वाहन, विश्वाकारः-सर्वव्यापक आकार, सगुणः-अच्छे गुणों से युक्त, इति-और, वा-या, कल्पना-विचार,

कल्पितांङ्गः-निर्मित, नानाभूतप्रकृति-विभिन्न तत्वों की नैसर्गिक स्थिति, विकृतिः-अस्वाभाविक परिस्थिति, दर्शयन-प्रतीयमान, भाति-प्रकाश/आभा, यः-जो गतिमान है, वा-वह, तस्मै तस्मै-उसका उसका, भवतु-होना, परमादित्य!-अत्यंत श्रेष्ठ सूर्य, नित्यं-शाश्वत, नमस्ते-अर्चना

जो गतिमान है, जिसका प्रथम और अन्तिम नही है, महत्वपूर्ण, निगुर्ण, सूक्ष्म से सूक्ष्म, विशाल वाहन, सर्वव्यापक आकार का अच्छे गुणों से युक्त और या विचार निर्मित है, वह विभिन्न तत्वों की नैसर्गिक स्थिति तथा अस्वाभाविक परिस्थिति में प्रतीयमान है, उसका प्रकाश, अत्यंत श्रेष्ठ सूर्य से होता है। उसकी अर्चना शाश्वत है।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**हे चित्सूर्य! उन उन पर सूक्षम स्थूल रूप वाले विश्वरूप आप को नित्य नमस्कार हो। अर्थात सदा शरीरादि की नम्रता पूर्वक आपके स्वरूप का विमर्श करते हुए आप में ही समाविष्ट हो जाता हूँ। कैसे उस आपको? आदि तथा अन्त रहित देश काल आदि से न परिमित, शरीर रहित, इस लिए सर्वज्ञता आदि गुणों से न स्पर्श किया हुआ, अत्यन्त सूक्षम रूपता के कारण योगियों से देखे जाने योग्य परमाणु से भी सूक्षम, जो किसी से भी जाना न जा सके, बल्कि स्वप्रकाश केवल चिद्रूप , देश**

काल से न संकुचित, परमाणु तु जाना भी जाता है और देखा भी जाता है। बडे से बडा अर्थात व्यापक, इसलिए सारे विश्व को अपने में लय करने के कारण विश्वरूप, सर्वज्ञता आदि गुणों युक्त होने के कारण सगुण, ऐसी ऐसी कल्पनाओं से भिन्न भिन्न उल्लेख किये हैं भिन्न भिन्न धर्मरूप भाग जिसके, परिमित वस्तुओं के विषय वाले शब्दों के विकल्पों से परे, एक ही अपरिमित स्वरूप, नाना प्रकार के स्थावर रूप से ब्रह्माण्ड तक के जीवों का स्वभाव, माया, शुक्रशोणित आदि का कारण, कला, बुद्धि आदि शरीरादि के विकारों को दिखाता हुआ जो चमकता है। संकुचित सभी आभासों को विकसित करता हुआ प्रकट होता है।

तत्वाख्याने त्वयि मुनिजनाः नेति नेति ब्रुवन्तः
श्रान्ताः सम्यक्त्वमिति न च तैरीदृशो वेति चोक्तः।
तस्मातुभ्यं नम इति वचोमात्रामेवास्मि वच्मि।
प्रायो यस्मात्प्रसरति तरां भारती ज्ञानगर्भा।१४।

तत्व आख्याने-मूल प्रकृति कथा से, त्वयि-तुम्हे, मुनिजनाः-ऋषि लोग, नेति नेति-ऐसा नही ऐसा नही, ब्रुवन्तः-कहते हैं, श्रान्ताः-शान्त/थका हुआ, सम्यच्-उचित, त्वं-तुम, इति-और, न च तैः-नही और, ईदृशः-इस प्रकार का/ऐसा, वा-वह, इति च-और, उक्ताः-वर्णन किया, तस्मात्-उसके लिये, उभ्यं-दोनों प्रकार का, नमः-प्रणाम, इति-और,

ववःमात्रं-केवल सूर्य, एव-और, अस्मि-मैं, वच्मि-बोला, प्रायः-प्रचुरता, यस्मात्-इसके लिये, प्रसरति-विस्तार, तरां-पार करना (सडक), भारती-वाणी प्रवाह, ज्ञानगर्भा-ज्ञान से पूर्ण

ऋषि लोग, मूल प्रकृति की कथा में, तुम्हारे बारे में, ऐसा नही ऐसा नही, कहते हैं। तुमको थका हुआ शान्त और साथ लेना वाला नही हो - इस प्रकार का वर्णन किया है।

केवल सूर्य को, मैंने, दोनों प्रकार से, बोला। ज्ञान से पूर्ण, वाणी का प्रवाह, इसके लिये प्रचुरता एवं विस्तार से पार करता है। ।१४।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**जिन आप से आदिवाणी पश्यन्ती ज्ञानभरी, स्वप्रकाश संवित प्रधान निकलती है, उसी आपको नमस्कार हो, ऐसा कहना केवल वाणी मात्र ही है और इसके अतिरिक्त कुछ नही स्तुति के वाक्यादि कहता हूँ। सभी वाणियों के प्रसर के कारण अपरिमित ज्ञान की भिन्न स्तुति के वाक्यों से स्तुति नही की जा सकती। नमः शब्द से शरीर आदि की नम्रता की तुरीय रूप अपने चैतन्यरूप की बडाई के विमर्श की स्तुति की जा सकती है। योग्य भी ऐसा ही है, जिस कारण मुनि जन भी आपके स्वरूप के विषय में, सूक्षम भी नही है, व्यापक भी**

नही है, छोटा नही है, बडा नही है, ऐसा कहते कहते थक गये हैं। उन्होंने निश्चय रूप से नही कहा कि आप ऐसे हैं, इस प्रकार के हैं या इसके समान हैं, क्योंकि आप वाणी का विषय नही है।

सर्वाङ्गीणः सकलवपुषामन्तरे योऽन्तरात्मा
तिष्ठन्काष्ठे दहन इव नो दृश्यसे युक्तिशून्यैः।
यश्च प्राणारणिषु नियतैर्मथ्यमानासु सद्भिः
दृश्यं ज्योतिर्भवसि परमादित्य तस्मै नमस्तै।१५।

सर्वाङ्गीणः-समस्त शरीर में व्याप्त, सकलवपुषां-पूर्ण आकृति, अन्तरे-भीतर का, यः-जो गतिमान है, अन्तरात्मा-आन्तरिक मन या आत्मा, तिष्ठन्-ठहरी हुई, काष्ठे-लकडी का टुकडा, दहन-जलाना/आग, इव-जैसा कि/की तरह, नो-नही, दृश्यसे-दिखाई देता, युक्ति-उपाय, शून्यैः-सूना, यः-जो, च-और, प्राण-जीवन, अरणिषु-आग उत्पन्न करने वाली लकडी/ शमी की लकडी, नियतैः-स्थायी, मथ्यमानासु-घिसना, सद्भिः-सज्जनों को, दृश्यं-दिखता है, ज्योतिः-आलोक, भवति-होता है, परमादित्य-अत्यंत श्रेष्ठ सूर्य, तस्मै-उसको, नमस्तै-नम्न

पूर्ण आकृति में, जो भीतर की समस्त शरीर में आन्तरिक आत्मा की भावना नही दिखाई देती,

जैसा कि एक लकडी के टुकडे में आग का किसी भी उपाय से देखना सूना पडता है।

और जो जीवन में स्थाई रूप से घिसने पर, आग उत्पन्न करने वाली लकडी के स्वरूप में, जो सज्जनों को, आलोक दिखता है, वह अत्यंत श्रेष्ठ सूर्य का है - उसको नम्न।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

हे चित्सूर्य! तुम्हारे उस भेदरहित स्वरूप को नमस्कार हो, जो तुम स्थावर से देवयोनियों तक रुद्रज्ञ और क्षेत्रज्ञ सभी प्रमाताओं के सभी अंगों में व्यापक हो, परिमित अर्थात सकल प्रमाताओं के स्वरूप में जो अन्तरात्मा है, परमानन्द रूप होने के कारण 'वही आत्मा है और वही अन्तरात्मा भी है', ऐसे श्री स्वछन्द शास्त्र के अनुसार पुर्यष्टक प्रमाता (पांच तन्मात्र मन, बुद्दि अहंकार) रूप ठहरे हुए भी, योग के न जानने वालों द्वारा नही जाने जाते। जैसी लकडी होती हुई भी, युक्ति अर्थात रगड द्वारा अग्नि को उत्पन्न करने की युक्ति के न जाननेवाले अग्नि को नही देख पाते, उस लकडी को ग्रास करने वाली, चमकती हुई आग को नही पहचानते। जो तुम प्राणरूपी लकडियों में सभी मार्गों के उदय और विश्रान्ति के स्थानों में समाहित उत्तम योगियों द्वारा नियम पूर्वक अभ्यास द्वारा मंथन किये हुए मार्गों में 'ऊपर की शक्तियों के विकास से

और नीचे की शक्तियों के संकोच से रुद्रशक्ति में समावेश हो जाता है, जो पुरुष इस रुद्र समावेश को जान ले, वही ज्ञानवान है'

इस प्रकार शास्त्रों में कही युक्ति के अनुसार शान्त हुए प्राणों में जिन में वायु व्यापक है, तुम्हारा प्रकाश प्रकट हो जाता है, स्वप्रकाश चिद्रूप आप प्रकट हो जाते हैं। इस श्लोक में प्राण और अपान ऊपर और निचली लकडी समझनी चाहिए, योगी का अभ्यास में यत्न ही अरणि अर्थात् लकडी है।

स्तोता स्तुत्यःस्तुतिरिति भवान्कर्तृकर्म क्रियात्मा
क्रीडत्येकस्तव नुतिविधावस्वतन्त्रस्ततोऽहम्।
यद्वा वच्मि प्रणयसुभगं गोपते तच्च तथ्यं
त्वत्तो ह्यन्यत्किमिव जगतां विद्यते तन्मृषास्यात्।१६।

स्तोता-स्तोतृ/प्रशंसक, स्तुत्यः-प्रशंसकनीय, स्तुतिः प्रशंसा, इति-और, भवान्-होता है, कर्तृकर्मः-कार्य करने वाला /कर्ता, क्रियात्मा- आत्मा द्वारा कार्य सम्पादन, क्रीडते-खेलना, एकः-एक, स्तव-स्तुति करना, नुति-प्रशंसा, विधौ-ज्ञान, अस्वतंत्रः-आश्रित, ततः-वहाँ, अहम्-मैं, यत्-जो, वा-या, वच्मि-कही गयी, प्रणवसुभगं-सौभग्यशाली ॐ, गोपति-सूर्य, तत-वह, च-और, तथ्यम्-सचाई (वास्तविकता) त्वतः-तुम्हारा, हि-क्योंकि, अन्यत्-दूसरा/ भिन्न

किमपि-थोडा सा कुछ, जगत्यां-जगत को, विद्यते-चमकता है, तत्-वह, मृषा-झूठमूठ, स्यात्-ऐसा हो सकता है

जहाँ स्तोतृ (प्रशंसक), प्रशंसनीय और प्रशंसा (गुणकीर्तन) होता है तथा आत्मा द्वारा कार्य सम्पादन, कार्य करने वाला, खेलने, स्तुति करने, ज्ञान की प्रशंसा आश्रित है, वहाँ मैं सौभग्यशाली ऊँ सूर्य का वचन करता हूँ। यह तुम्हारी वास्तविकता है, क्योंकि इससे भिन्न, थोडा सा कुछ, जो जगत को चमकाता है, वह -झूठमूठ ही ऐसा हो सकता है।

**टीका:- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

हे चैतन्य किरणों के समूह के स्वामी! आप अद्वितीय होते हुए भी स्तुति करने वाले, स्तुति किये गये और स्तुति रूप भिन्न भिन्न प्रकट होकर क्रीडा करते हो। अपनी स्वतंत्रता के कारण भिन्न भिन्न रूपों से प्रकट होते हो, जैसे मैंने ही भैरवानुकरणस्तोत्र में कहा है – 'स्तुति करने वाला, स्तुत्य और स्तुति वास्तव में अभिन्न ही हैं, जिस रूप का जिस प्रकार विमर्श करते हो, चिद्रूप होने के कारण वही रूप बन जाते हो' चूंकि मैं आपका ही कल्पित हूँ, इसलिए मैं संकुचित माया प्रमाता (जीव) आप की स्तुति करने में असमर्थ हूँ, पर आप चित्स्वरूप की स्तुति करता हूँ, मैं आपसे कुछ भिन्न तो नही हूँ। मैं आपके ही

स्वरूप, जो कुछ भी प्रार्थना से सुन्दर कहूँ, वह सब आपके चित्परमार्थ से पूर्ण है, क्योंकि आप चिदात्मा से भिन्न जगतों में कुछ भी नही है। यदि कुछ संकल्प से ठहराया भी जाय, वह असत्य है और उसकी सता ही नहीं। चित्स्वरूपता के बिना चेतना बिना संकल्प विकल्पादि का भी विषय नही बन सकता और आकाश पुष्प से भी तुच्छ है। इस प्रकार युक्ति से की हुई वह स्तुति आप से अभेद ही सार वाली है।

प्रतीति के क्रम से यद्यपि भेद है भी, तो भी इस प्रकार हम आपकी स्तुति कर सकते हैं, ऐसा ही कहते हैं -

ज्ञानं नान्तः करणरहितं विद्यतेऽस्मिद्विधानां
त्वं चात्यन्तं सकलकरणगोचरत्वादचिन्त्यः
ध्यानातीतस्त्वमिति न विना भक्तिः योगेन लभ्
स्तस्माद्भिक्तिं शरणममृतप्राप्तयेऽहं प्रपन्नः ।१०

ज्ञानं-विद्या, न-नही, अन्तःकरणरहितं-आत्मा से मुक्त विद्यते-चमकता है, अस्मद्-हम जैसा, विधाना -अनुष्ठान/ व्यवस्था, त्वं-तुम, च-और, अत्यन्त अत्यधिक, सकलकरण-समस्त कार्य, अगोच अदृश्य, त्वात्-तुम्हारा, अचिन्त्यः-समझ से ध्यानातीतः-आगे बढने वाला विचार, त्वं-तु इति- और, न-नही, विना-बिना, भक्तियोगेन-भ योग के द्वारा, लभ्यः-प्राप्त होने योग्य, तस्मात्-उ

लिये, भक्तिं शरणं-भक्ति की शरण में, अमृतप्राप्तये-अमृत उपलब्ध हुआ, अहं-मैं, प्रपन्नः-प्रार्थी

हम जैसा तुम्हारा अनुष्ठान करते हैं, वह विद्या से नही और आत्मा से वञ्चित, चमकता है। अत्याधिक समस्त कार्य और तुम्हारा अदृश्य होना समझ से परे है।

भक्ति योग द्वारा और आगे बढने वाले विचार के बिना, तुम प्राप्त होने योग्य नही हो। उसके लिये, मैं प्रार्थी बना, मुझे भक्ति की शरण का अमृत उपलब्द हुआ।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**केवल इन्द्रियों का ज्ञान रखने वाले हम माया प्रमाताओं के ध्यान का विषय आप नही बन सकते क्योंकि आप इन्द्रियों का विषय नही हैं। शरीरादि पर परिमित प्रमातृभाव के दबाने और प्रकट बनते हुए चित्सूर्य के भक्तिरूप भक्ति से सिद्व की जाने वाली होने के कारण मैं शक्तियों के विकास रूप एकाग्रता रूप अमृत की प्राप्ति के लिए भगवान की भक्ति की शरण लेता हूँ। विज्ञान भैरव में लिखा भी है - (कहा भी है)**

**'भक्ति की अधिकता से वैराग्यवान भक्त की जो दशा बनती है, वह शङ्कर की ही शक्ति है - उसी की नित्य भावना करने से मनुष्य शङ्कर से एकता प्राप्त करता है।**

हार्द हन्ति प्रथममुदिता या तमः सांश्रितानां
सत्त्वोद्रेकाततदनु च रजः कर्मयोगक्रमेण।
स्वभ्यस्ता च प्रथयातितरां सत्त्वमेव प्रपन्ना
निर्वाणाय व्रजति शमिनां तेऽर्क!
भक्तिस्त्रयीव ।१८।

हार्द-स्नेह, हन्ति-हर्षित होना, प्रथमं-पहले, उदिता-उगा हुआ, या-जो, तमः-तमो गुण, सांश्रितानाम्-शरण में गया, सत्वो- सतो गुण, द्राक- तत्काल, तदनु-उसके पश्चात, च-और, रजः-रजो गुण, कर्मयोग-सांसारिक तथा धार्मिक उनुष्ठान, क्रमेण-क्रम से, स्तम्भस्ता-स्थिरता से, च-और, प्रथयातितरां-बढाना प्रयत्न करके देना, सत्वं-सात्विक, एव-ठीक, प्रपन्ना-प्रार्थी (आश्रय ग्रहन करने वाला), निर्वाणाय-मोक्ष के लिये, व्रजति-बीतना, शमिनां-शान्त किया, ते-उस, अर्क!-प्रकाश किरण, भक्तिस्त्रयी-भक्ति के तीनों वेदों का समूह, इव-जैसा कि

हे! सूर्य की प्रकाश किरण, प्रभु की शरण में गया, स्नेह से हर्षित हो, जो पहले मुझमें तमो गुण उदित हुआ, उसके पश्चात उसी समय तत्काल सतो गुण और रजो गुण, क्रम से धार्मिक उनुष्ठान हुआ। मुझ प्रार्थी (आश्रय ग्रहन करने वाला) को प्रयत्न करके तथा स्थिरता से

शान्तता से वीत कर, मोक्ष की प्राप्ति हो, जैसा कि तीनों वेदों की समष्टि की भक्ति द्वारा सम्भव है।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

हे चित्सूर्य! आपकी भक्ति की शरण लेते ही नष्ट हुए रागद्वेषदि कलंक वाले आपके भक्तों को आपकी भक्ति मुक्ति शरीर धारण किये हुए ही मुक्ति दिलाने के योग्य बनती है, वेद त्रयी की तरह। वेदत्रयी भी सकाम कर्मों को छोडकर अनुष्ठान की हुई वेदत्रयी के तत्व को जानने वालों के लिए मुक्ति का कारण बनती है, वह ऐसे - यह भक्ति प्रकट होते हुए ही प्रकाश और आनन्द रूप हृदय से उत्पन्न हुए तमोगुण अर्थात आप के अभेद के अप्रकट होने रूप आणव मल का नाश करती है, इसके अनन्तर प्रकाश के बढने से आत्म देव पर विश्रान्ति रूप फल वाले, शरीरोपयोगी कर्मों के करने से कार्म मल रूप रजोगुण का नाश करती है, इसी प्रकार भली प्रकार अभ्यास द्वारा अङ्गीकार की हुई सत्त्व गुण, प्रकाश की अधिकता को ही सर्वत्र प्रकट करती है, पशुओं अज्ञानी पुरूषों की तरह पदार्थों के भेदमय आभास रूप मायीय मल का कारण नही बनती। वेदत्रयी भी वेदत्रयी के तत्त्वज्ञों को सत्त्वगुण प्रकट करती है।

तामासाद्य श्रियमिव गृहं कामधेनुं प्रवासे
ध्वान्ते भातिं धृतिमिव वने योजने ब्रह्मनाडिम।

नावं चास्मिन्विषम विषयग्राह संसार सिन्धौ
गच्छेयं ते परमममृतं यन्न शीतं न चोष्णम।१९।

तां-उसके, आसाद्य-प्राप्त, श्रियं-योग्य, इव-जैसे कि, गृहे-ग्रहण किया, कामधेनुं-समृद्धि की गौ, प्रवासे-घर पर न रहना, ध्वान्ते-सूर्य का, भातिं-कान्ति(आभा), धृतिं-धैर्य, इव-जैसे कि, वने-अरण्य(जंगल) का, योजने-स्थिर (जोड)करके, ब्रह्मनाडिम-परमात्मा, नावं-किश्ती, च-और, अस्मिन्-मेरा, विषमविषयग्राह-ज्ञानेद्रियों द्वारा प्राप्त जहरीले आनन्द की पकड, संसारसिन्धौ-लौकिक जीवन का सागर, गच्छेयं-जाऊँ, ते-उस, परमंअमृतं-श्रेष्ठ अमृत, यत-जो, न-नही, शीतं-ठंडा, न-नही, च-और, उष्मण-गर्म

घर पर न रहकर समृद्धि की गौ से योग्य ग्रहण कर, अरण्य की स्थिरता जैसा कि सूर्य की आभा का धैर्य, उसको परमात्मा की नाडी प्राप्त हो।

मेरा लौकिक जीवन के सागर और ज्ञानेद्रियों द्वारा प्राप्त ज़हरीले आनन्द की पकड से दूर, किश्ती से पार जाऊँ, उस श्रेष्ठ अमृत के लिए, जो न ठंडा है और न ही गर्म।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**उसी भक्ति का आश्रय लेकर आप चित्सूर्य के उत्कृष्ट शक्ति**

स्वरूप में, मैं समाविष्ट हो जाऊं, जो जाडों और गर्मी युक्त बाहर के सूर्य से विलक्षण होने के कारण ठंडा और गर्म नही होता, बल्कि मोह को जलाने और प्रकाश और आनन्द करने वाले सुर्य और चन्द्रमा रूप होता है। कैसी है वह भक्ति? खाली घर में सम्पूर्ण भोग देने के कारण लक्षमी जैसी, बन्धु रहित विदेश में कामधेनु जैसी है क्योंकि चिन्तनमात्र से ही चाहे हुए फल को देती है, घने अन्धकार में पूरे स्वरूप को प्रकट करने के कारण मशाल जैसी है, कठिन पर्वतादिक में विश्रान्ति का कारण होने के कारण धैर्य जैसी है, परमशिव से एकता देने वाले योग में परमोपाय होने के कारण सुषुम्ना जैसी है, कठिन विषयरूपी भयानक जलचरों से भरे संसार सागर में नाव जैसी है, क्योंकि इस संसार सागर से पार कराती है।

अग्निषोमावखिलजगतःकारणं तौ मयूरवैः
सर्गादाने सृजसि भगवन्ह्रासवृद्धिक्रमेण।
तावेवान्तर्विषुवति समौ जुह्वतामात्मवह्नौ
द्वावऽप्यस्तं नयसि युगपन्मुक्तये
भक्तिभाजाम् ।२०।

अग्निषोमौ (सोमौ)-अग्नि की प्रकाश की किरण, अखिलजगतः-समपूर्ण जगत का, कारणं-कारण, तौ-वे, मयूरवैः-दीप्ति /कान्ति, सर्गआदाने- प्रकृति स्वीकार किया, सृजसि-रचना की, भगवन्!-प्रभु!,

ह्रासवृद्धिक्रमेण-घटना बढना क्रम से, तौ-वे, एव-और, अन्तर-भीतर(आत्मा), विषुवति-सूर्य का प्रथम बिन्दु में प्रविष्ट होना, समौ-समरूप जैसा, जुह्वतां-अग्नि में आहुति, आत्मवह्नौ-आत्मा को सहारा देना, द्वौ-दोनों, अपि-और, अस्तं-त्यागा हुआ, नयसि-जाते हैं, युगपद्-एक ही समय, मुक्तये-मोक्ष प्राप्त किया, भक्तिभाजाम्-भक्ति का आधार

हे प्रभु! समपूर्ण जगत का कारण अग्नि की प्रकाश की किरण और प्रकृति की दीप्ति आपके द्वारा स्वीकार हुई। आत्मा के सूर्य का प्रथम बिन्दु में प्रविष्ट होना, क्रम से घटना बढना और समरूप जैसा अग्नि में आहुति के द्वारा आत्मा को सहारा देना, दोनों एक ही समय त्यागे जाते हैं और भक्ति का आधार से मोक्ष की प्राप्ति होती है।

**टीका:- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**हे भगवन! सभी बाहर के नीलसुखादिरूप ग्राह्य और अन्दर के शरीरादि ग्राहक रूप जगत के जो सूर्य चन्द्रमा रूप सभी प्रवाहों के चलाने वाले प्राण और अपान रूप सृष्टि और स्थिति के कारण से कारण है, उन्ही दोनों की सृष्टि की इच्छा और अपने स्वरूप में प्रवेश कराने की इच्छा रूप सृष्टि पकडने**

के समय पदार्थ के सृष्टि और संहार रूप सृष्टि आदि में उसी कारण से घटाने तथा बढाने के क्रम से सूर्य की बारह कलाओं और चन्द्रमा की सोलह कलाओं के कलना के रूप किरणों से सृष्टि आदि देवियों रूप अपनी किरणों से बार बार उत्पन्न करते हो। इन्ही दोनों प्राण तथा अपान को जो भक्तजन अपने स्वरूप में विणुवत् काल में समान बनाकर समान प्राण प्रधान कुंभक में समान बनाकर सूर्य और चन्द्रमा की कलाओं के न्याय से जो एक दूसरे से रगड खाते हैं, आत्म अग्नि अर्थात उदान प्राण रूप अग्नि में आहुति देते हैं, उन भक्तजनों के लिए शिव रूप आत्मा से भेद की प्रकटता रूप आणव आदि सभी (तीनों) मलों के जलने से शिव से अद्वैत की प्राप्ति के लिए दोनों ही प्राण और अपान को एक साथ अपनी किरणों से अस्त करते हो, अर्थात विश्वात्मक व्यान की व्याप्ति में प्रवेश करने से ज्ञान क्रिया रूप उत्कृष्ट सूर्य चन्द्रमा रूप स्वात्मय बनाते हो।

स्थूलत्वं ते प्रकृतिगहनं नैव लक्ष्यं ह्यनन्तं
सूक्ष्मत्वं वा तदपि
सदसदूयकत्यभावादह्यऽ चिन्त्यम्।
ध्यायामीत्थं कथमविदितं त्वामद्यन्तमन्त-
स्तस्मादर्क प्रणयिनि मयि स्वात्मनैव प्रसीद।२१।

स्थूलत्वं-स्थूल भाव, ते-उस, प्रकृतिगहनं-नैसर्गिक दुर्गम स्थिति, न-नही, एव-सही, लक्ष्यं-प्रत्यक्ष

जानना, हि-निस्सन्देह, अनन्तम्-असीमता, सूक्ष्मत्वं-सूक्षम भाव, वा-भी, तदपि-और वह, सत् असत्-सत्य और असत्य, व्यक्ति-प्रकटीकृत, अभावात्-भावना रहित, अचिन्त्यम्-चिन्तन नही होता, ध्यायामि-ध्यान कर सकूं, इत्थं-इस लिए, कथं-किस प्रकार से, अविदितं-अज्ञात, त्वां-तुम्हारा, अनाद्यन्तं-अनादि अन्त, अन्तः-अन्तिम, तस्मात्-उसके लिये, अर्कप्रणयिन-विनम्र स्तुति करना, मयि-मेरी, स्वात्मना-निजी आत्मा का, एव-और, प्रसीद-प्रसन्न

हे प्रभु! आपके स्थूल भाव की नैसर्गिक स्थिति दुर्गम होने से उसकी असीमता को निस्सन्देह प्रत्यक्ष नही जाना सकता। इसी प्रकार आपके सूक्षम भाव का और सत्य और असत्य की भावना रहित प्रकटीकृत का चिन्तन नही होता।

इस लिए किसी प्रकार से तुम्हारा अनादि एवं अन्त का ध्यान, अज्ञान होने से, नही कर सकता।

मेरी निजी आत्मा की विनम्र स्तुति ग्रहण कर, प्रसन्न हों।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**हे चित्सूर्य! आप का स्थूल भाव अर्थात विश्व व्यापक भाव**

स्वभाव से ही गूढ होने के कारण जाना नही जा सकता क्योंकि देश, काल, आकार से अपरिमित है, इसी तरह आप का सूक्षमभाव भी, 'वह परमात्मा छोटे से छोटा है' इस श्रुति के व्याख्यान के समय टीका की युक्ति से, पर प्रमाता रूप जो स्वरूप है, वह सत और असत दोनों की प्रकटता रहित होने के कारण भाव तथा अभाव दोनों के न जानने के कारण चिन्तन में नही आ सकता। तो (इस कारण) इस प्रकार आदि और अन्त रहित होने के कारण आपका, जो न जाने हुए हैं, मैं किसी भी प्रकार चिन्तन नही कर सकता। इस लिए एकाग्र चित होकर आपकी प्रार्थना में लगे हुए मुझ पर आप ही प्रसन्न हो जाइये और मेरे देहादिक पर प्रमाता भाव रूप अभिमान को शान्त करके अपना स्वरूप मुझे प्रकट कीजिए।

यत्ताद्वेद्यं किमपि परमं शब्दतत्वं त्वमन्त-
स्तत्सदूयक्तिं जिगामिषु शनैर्लाति मात्रा कला खे।
अव्यक्तेन प्रणववपुषा बिन्दुनादोदितं सः
छब्दब्रह्मोच्चरित करण व्यन्जितं वाचकं ते।२२।

यत् यत्-जहाँ वहाँ, वेद्यं-ज्ञात हुआ, किमपि-कुछ अंश तक, परमं-उत्कृष्ट, शब्दतत्वं-शब्द की दशा, त्वं-तुम्हारा, अन्तः-अन्तिम, तत्-वहाँ, सत्-सत्य, व्यक्तिं-प्रकटीकरण, जिगीषु-जीतने की इच्छा, शनैः-आहिस्ता, लाति-ग्रहन करता है, मात्राः-अल्पांश, कला-चन्द्रमा की रेखा, रवे-चिदाकाश में, अव्यक्तेन-

अस्पष्ट हुआ, प्रणववपुषा-मनोहर ॐ, बिन्दुनाद-वुंद की ध्वनि, उदितं-वढ कर, सत्-वास्तविक, शब्दब्रह्म-शब्द परमात्मा, उच्चरति-उच्चारण किया, करणव्यन्जितं-कृत्य प्रकट किया गया, वाचकं-वक्ता, ते-उस

शब्द की उत्कृष्ट दशा से तुम्हारे अन्त का कुछ अंश तक जहाँ वहाँ ज्ञात हुआ, वहाँ सत्य को जीतने की इच्छा का प्रकटीकरण आहिस्ता से अल्पांश में चन्द्रमा की एक रेखा जैसा चिदाकाश में ग्रहन करता है।

अस्पष्ट हुई बूंद ध्वनि बढ कर वास्तविक मनोहर ॐ एवं शब्द परमात्मा का उच्चारण तथा कृत्य वक्ता द्वारा प्रकट किया गया।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

आपका जो कोई अलौकिक स्वरूप जानने योग्य है वह अन्तर्मुख छेदरहित प्रकाश रूप पद में शब्द स्वरूप है। "शास्त्र सारा शब्द रूप है और शब्द हंस रूप कहा गया है"। इस प्रकार स्वच्छन्द में कही नीति से अनाहत भट्टारकरूप है और अतिउत्कृष्ट है। जैसे कालोतर में कहा हैः- 'नाद (विमर्श) नाम का उत्कृष्ट बीज है' भली प्रकार स्फुट और स्फुरत्ता रूप होने के कारण इस की सत्ता से इन्कार नही किया जा सकता इस लिए जाना

हुआ ही है और जानने की क्रिया का विषय नही है। स्वच्छन्द में भी कहा है –

'जिसका रूप, शरीर, वर्ण और क्रिया ही नही', वह सूक्षम रूप न जाने जानने योग्य, नित्य और अविमर्शा कैसे जानने की क्रिया का विषय बन सकता है।' भर्ग शिखा में भी कहा है:-

"चित्सूर्य न कोई वर्ग है, न शब्द है न कलारूप है, वह तो केवल परमानन्द रूप, नित्य उदय में आया हुआ वीर चित्सूर्य है। न कभी अस्त होता है, न कभी उदय में आता है, सब जड चेतन में व्यापक चित्सूर्य तेज रूप कहा जाता है" तो यह परब्रह्मरूप शक्तिमान का स्वरूप है। सत् रूप की प्रकटता को जानने की इच्छा करता हुआ –

"ब्रह्म का नाम ओं तत् सत् इस प्रकार से तीन प्रकार का कहा गया है"

इस नीति से शक्ति रूप ब्रह्म की रूपत्च को ग्रहण करने की इच्छा करता हुआ सुषुम्ना धाम में अकार, उकार, सकार आदि मात्रा रूप कलाओं अर्थात विमर्श शक्तियों को क्रम पूर्वक ग्रहण करता है। इस प्रकार शक्तिमान चित्सूर्य ने चमकाये हुए शब्द ब्रह्मरूप आधार पर रोंकार रूप अप्रकट पश्यन्ती वाणी प्रधान रूप से, न कि प्रकट मध्यमा आदि भूमि को स्पर्श करने वाले रूप से। "सब शास्त्रों में प्रणव के रूप है" इस स्थिति से सभी शब्द तथा अर्थ रूप को अपने में करने वाले रूप से शब्दब्रह्म का उच्चारण करता है, और उच्चारण का विषय नही

बनता। कैसा? बिन्दु नाद से सभी वेद्य से अभिन्न वेदन रूप, सभी वाचक से अभिन्न विमर्श रूप से उदय में आया हुआ। सब से उत्कृष्ट आकाश पर चढा हुआ कैसे उच्चार करता है। इसके उत्तर में शास्त्रों में बताई युक्ति याद करते हैं - जिह्वा के मूल मध्य आदि से नही अपितु अलौकिक इन्द्रियों के प्रबन्ध से प्रकट किया हुआ। जैसे स्वच्छन्द में कहा है -

'इन्द्रिय को अलौकिक बनाकर स्वरूप का उच्चारण, विमर्श करो' इत्यादि जो यह शब्द ब्रह्मस्वरूप शक्ति के स्वरूप द्वारा आपका जताने वाला है, वह ही स्वरूप का विमर्श करने वाला है।

प्रातःसंध्यारुण किरण भागृङ्मयं राजसं।
यन्मध्ये चापि ज्वलदिव यजुः शुकल्भाः सात्विकं वा।
सायं सामास्तमितकिरणं यतमोल्लासि रुपं।
साह्नः सर्गस्थितिलय विधावाकृतिस्ते त्रयीव।२३।

प्रातः-सवेरे, संध्या-सांय काल, अरुणाकिरण-सूर्य के लाल रंग की प्रकाश की किरण, भाव्-ऋङ्. यं-ऋगवेद मय, राजसं-रजोगुण से युक्त, यम्-वश में करना, मध्देव-बीच में, च अपि-और, ज्वल्ल्-ज्वल प्रकाश करना (दहकना), इव-जैसा कि, यजुः-यजुर्वेद के मन्त्रों का, शुकल्भाः-सफेद /विशुद्ध आभा, सात्विकं वा-सात्विक भी, सायं-संध्या, साम-ढाढस

बंधाना/खुश रहना, अस्तमित किरणं -सूर्य का डूबना, यत्-जहाँ, तमोल्लासि-प्रकाश का परिश्रान्त होना, रूपम्-आकृति, सा-वह, अह्नः-दिन में, सर्गस्थितिलयविधौ-सर्ग अवस्था में जाने की रीति, आकृतिः ते-उस आकृति की, त्रयी-तीनों (वेद -ऋगवेद, यजुर्वेद एवं सामवेद), इव-जैसा कि

सूर्य के प्रकाश की लाल रंग की किरण, सवेरे और सांय को, ऋगवेद मय रजोगुण से युक्त भाव को वश में करके और मध्य (बीच में) दिन में दहकने वाले प्रकाश यजुर्वेद का भाव दर्शाता है। इसी तरह सफेद विशुद्ध आभा सात्विक का द्योतक है। सांय में सूर्य डूबने की किरण ढाढस बांद कर परिश्रान्त आभा सामवेद की आकृति धारण करती है।

इस प्रकार वह प्रकाश दिन में विभिन्न अवस्थाओं में रीति के अनुसार तीनों वेदों (ऋगवेद, यजुर्वेद एवं सामवेद) जैसी आकृति दिखाता है।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**हे भगवन् चित्सूर्य! सामान्य लोगों के प्राण दिन की सृष्टि स्थिति और संहार की विधि में आपका तुर्य नाम का स्वरूप जिसने सारी सृष्टि आदि को अपनें में किया है शक्ति रूप**

से प्रकट है। वह स्वरूप कौन सा है? वह कहते हैं - हृदय के उन्मेष रूप प्रभात काल में, जहाँ प्राण और अपान दोनों अप्रधान हैं, जो ऐसी शिव शक्ति के एकता रूप तंच्या है, उस संध्या में जो लाल किरणें अर्थात न प्रकट भेद के कारण प्रकाश मान शरीर, इन्द्रिय रूप प्रकाश है उसी का सेवन करती है इसलिए जो रजोगुणमय विश्व के चमकाने रूप का वेदमय है और जो परधाम के विमर्शरूप स्तुति करने वाला मध्यधाम संवित् में चिद्देवता की पूजामय क्रिया शक्ति प्रधान यजुर्वेद मय है, द्वैत रूपी इन्धन को जलाने से चमकता हुआ जैसा आनन्दरूप चंद्रमा की व्याप्ति के उदय से सफेद किरणों वाला निर्मल स्वप्रकाश स्वरूप, सत्व अर्थात सत्ता या स्वरूप को प्रकट करने वाला अपने प्रकाश के प्रवेश करने से जगत को प्रकट करने वाला, सांय काल का ऊर्ध्वतुटि के प्राणादि संस्कार के नाश से शान्त सफेद चमकीली किरणों का समूह इसलिए द्वैत, अद्वैत दोनों को संस्कार सहित नाश करने तमोगुण रूप स्वरूप पर विश्रान्ति रूप सामवेद रूप। इस तीन प्रकार के स्थूल, सूक्षम, पररूप स्वरूप को जो तुम ग्रहण करते हो, वही तुम्हारा ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद रूप आग जैसा स्वरूप है। वह ऐसे - प्रातः काल सूर्य देवता की स्तुति प्रधान ऋग्वेद की व्याप्ति है, मध्याह (दोपहर में) दिन व्यवहार रूप यजुर्वेद का उदय रूप है, सांय विश्रान्ति कारण गीत प्रधान सामवेद की प्रधानता है। ऐसी प्रतिदिन स्थिति है।

ये पातालोदधिमुनिनगद्वीपलोकाधिबीज-
च्छन्दोभूतस्वरमुखनदत्सप्तसप्तिं प्रपन्नाः।
ये चैकाश्वं निरवयवाग्भावमात्राधिरुढं ते।
त्वामेव स्वरगुणकला वर्जितं यान्त्यनश्वम्।२४।

ये-जो, पाताल-पाताल लोक, उदधिः-जल, मुनि-ऋषि, नगः-सात की संख्या, द्वीप-टापू, लोकाधिबीजत्-संसार के आरंभ का कारण /स्रोत, छन्दोभूत-इच्छा अतीत की, स्वर मुख-सात स्वर, नदत्-शब्द किया, सप्तसप्तिं-ज्ञान के (मन, बुद्धि और ज्ञानेन्द्रिय) सात घोडे, प्रपन्नाः-प्रार्थी, ये-जो, च-और, एकाश्व-एक घोडा, निरवयव- वाक्भाव-वाणी का स्वभाव, मात्राधिरुढम्- भाग सवार (चढा हुआ), ते-उस, त्वां-तुम्हारा, एव-ठीक, स्वरगुण-स्वर की विशेषता, कलावर्जितं-वंचित हुआ छोटा खण्ड, या-होना/टिकना, अन्तय-अन्तिम, अनश्वम्-अविनाशी

पताल लोक, जल, टापू आदि सात लोकों में, जो ऋषि संसार के आरंभ के कारण/स्रोत के अतीत को जानने की इच्छा से सात स्वरों के शब्द, मुख से उच्चारण करते हैं, उनकी प्रार्थना, ज्ञान रूपी सात घोडों यानि मन, बुद्धि और ज्ञानेन्द्रियों की उपासना से प्राप्त होती है।

टीका:- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)

अतल आदि सात पाताल क्षीरसागर आदि सात समुद्र, अत्रि आदि सात मुनि, महेन्द्र आदि सात पर्वत, जम्बु द्वीप आदि सात द्वीप भूः, भुवः आदि सात लोक, मोह, मद, अभिमान, दुःख, क्रोध, भय और हर्ष नाम की शरीर में सात आधियाँ कही गई हैं।

जौ आदि सात बीज हैं, गायत्री आदि सात छन्द, इन सात सात के समूहों विमर्श करने के कारण ऐसे विश्व प्रपंच रूप को प्राप्त हुए षढज आदि सात स्वरों द्वारा उनका ही विमर्श करने के कारण सात घोडों अर्थात मन, बुद्धि और पांच ज्ञानेन्द्रिय रूप घोडों युक्त आप को प्राप्त करते हैं, और जो निरवयव पश्यन्ती वाणी की सत्ता मात्र पर रूढ मध्य धाम से विकसित आपको एक घोडे युक्त जान कर आपका विमर्श करते हैं, यह दोनों प्रकार के योगी आप चित्सूर्य रूपी घोडों रहित परब्रह्म को प्राप्त होते हैं और आपके साथ एकता प्राप्त करते हैं। कैसे आप से? षडज आदि स्वरों, सत्त्वादि गुणों, कला, प्रकारादि कलाओं रहित, निरूपाधि प्रकाशनन्दघन स्वरूप को। इस प्रकार घोडों सहित चित्सूर्य की उपासना घोडों रहित उपासना को प्राप्त होती है।

दिव्यं ज्योतिः सलिलपवनैः पूरयित्वा त्रिलोकीम्
एकीभूतं पुनरपि च तत्सारमादाय गोभिः।

अन्तर्लीनो विशसि वसुधां तद्गतः सूयसेऽन्नं।
तच्च प्राणांस्त्वमिति जगतां प्राणभृत्सूर्य आत्मा ।२५।

दिव्यं-दैवी, ज्योतिः-दीप्ति, सलिलपवनैः-जल वायु, पूरयित्वा-पूर्ण किया, त्रिलोकीम्-तीनों लोकों का, एकीभूतं-एक प्राणी, पुनरपि-बार बार और, च-और, तत्सारं-उसका निचोड, आदानम-लेना, गोभिः-चिद्रश्मियों द्वारा, अन्तर्लीनः-अन्दर/आत्मा में विश्राम करता हुआ, विशसि-स्थापित करना, वसुधां-पृथ्वी, तद्गतः-उस ओर गया हुआ, सूयसे-श्रेष्ठ प्रयास किया, अन्नम्-भोजन, तत्च-वहाँ और, प्रणान्-जीवन, त्वम्-तुम्हारा, इति-इस प्रकार, जगतां-जगत का, प्राणभृत्-प्राणधारी जन्तु, सूर्य- सूर्य, आत्मा-आत्मा

हे प्रभु! तीनों लोकों का दैवी दीप्ति, जल तथा वायु पूर्ण किया और प्राणी को बार बार उसका निचोड लेकर पृथ्वी में स्थापित कर अन्दर विश्राम करता हुआ श्रेष्ठ प्रयास से चिद्रश्मियों द्वारा भोजन की उत्पति और वहाँ जगत में इस प्रकार जगत के प्राणधारी जन्तु का जीवन, तुम्हारी सूर्य की आत्मा के कारण है।

**टीका:- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**हे भगवन! आप अग्नि, वायु और जल द्वारा अर्थात चित्प्रकाशरूप**

ब्रह्मरन्ध्र में प्रवेश करते हुए शाक्त अमृत रूप प्राण वायु से जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति रूप त्रिलोकी को पूर्ण करके उसी त्रिलोकी में समरसता को प्राप्त हुए तुर्यानन्दघन रूप दिव्य सार को अपनी अनुत्तर किरणों से बार बार चमत्कार लेकर अन्तर्मुख पद में लीन होकर परा भूमि में तन्मय होकर स्फुरित होते हो। उसमें प्रवेश करके भोग्य रूप वेद्य समूह को उत्पन्न करते हो, अर्थात आप उस वेद्य वर्ग के रूप में स्थूल रूप से प्रकट होते हो। वह अन्न अर्थात वेद्य वर्ग जो प्राण तथा अपान की स्थिति का कारण है, आप ही हैं आप से भिन्न नही। इसी युक्ति से आप चित्सूर्य को प्राणों का धारण करने वाला आत्मा कहते हैं। जैसे श्रुति भी कहती है:-

'मैं ही अन्न हूँ, मैं ही अन्न का देने वाला हूँ और मैं ही अन्न का खाने वाला हूँ।'

बाह्यसूर्य भी अग्नि, वायु और जल से भूः, भुवः, स्वः रूप त्रिलोकी को अपने अपने समय पर पूर्ण करके समरस बने दिव्य सार को ग्रीष्म आदि ऋतुओं में लेकर फिर पृथ्वी को अन्दर से तपाने की युक्ति से उसी में प्रवेश करता है, उस में जाकर प्राणें की स्थिति के कारण औषधि रूप अन्न को पैदा करता है, इस कारण वह सूर्य ही अन्न भी, अन्न का देने वाला भी और अन्न का खाने वाला भी है।

अग्निषोमौ प्रकृतिपुरुषौ बिन्दुनादौ च नित्यौ
प्राणापानावपि दिननिशे ये च सत्यानृते द्वे।

धर्माधर्मौ सदसदुर्मयं योऽन्तरावेश्य योगी
वर्तेतात्मन्युपरतमतिर्निर्गुणं त्वां विशेत्सः ।२६।

अग्निषोमौ-अग्नि के प्रकाश की किरण, प्रकृतिपुरुषौ-नैसर्गिक पुरुष, बिन्दुनादौ-बूंद की ध्वनि का, च-और, नित्यौ-शाश्वत, प्राण अपानौ-अन्दर और बाहर के श्वासों का, अपि-और भी, दिननिशे-दिन रात का, ये-जो, च-और, सत्य अनृते-सत्य और जो सत्य नही है, द्वे-दोनों, धर्माअधर्मौ-धर्म और अधर्म, सत् असत्-विद्यमान और अविद्यमान, उभयं-दोनों, यः-जो, अन्तरविशय-अन्दर होने वाला सन्देह, योगी-योगी, वर्तेत-ठहरता है, आत्मनि-आत्मा में, उपरत- विरक्त, मतिः-बुद्धि, निर्गुणं-निगुर्ण, त्वां-तुम्हारा, विशेषतस-विशेष रूप से

नैसर्गिक पुरुष की बूंद ध्वनि का और शाश्वत अन्दर और बाहर के श्वासों का, दिन रात, दोनों जो सत्य है और जो सत्य नही है, अग्नि के प्रकाश की किरण से सम्भव है।

हे प्रभु! धर्म तथा अधर्म, विद्यमान तथा अविद्यमान - यह दोनों जो विरक्त योगी की आत्मा की बुद्धि में ठहरता हैं, वह विशेष रूप से तुम्हारा ही निगुर्ण स्वरूप है।

टीका:- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)

जो योगी ग्रास और आप्यायन का कारण होने के कारण सूर्य चन्द्रमा रूप, ज्ञान और क्रिया शक्ति की प्रधानता के कारण प्रकृति पुरूष रूप, प्रकाश और विमर्श रूप होने के कारण बिन्दु और नाद रूप, प्रसर और विश्रान्ति देने के कारण दिन और रात रूप, विकास और संकोच का कारण होने के कारण सत्य और असत्य रूप, उर्ध्वगति और अधोगति का देने वाला होने के कारण धर्म और अधर्म रूप बाह्य सत्ता और असत्ता का ज्ञान कराने के कारण सत् और असत् रूप नित्य प्रवाह रूप चलने वाले प्राण और अपान दोनों को अन्दर उदान नाम वाले तेज में विलीन करके अपने ही चित्स्वरूप में ठहरे वह योगी, आप निर्गुण चित्सूर्य को प्राप्त होता है।

गर्भाधानप्रसवविधये सुप्तयोरिन्दुभासा
सापत्न्येनाभिमुखमिव रवे कान्तयोर्मध्यसंस्थः।
द्यावापृथ्व्योर्वदनकमले गोमुखैर्बोधयित्वा
पर्यायेणपिबसि भगवन्षड्रसास्वादलोलः ।२७।

गर्भाधान-गर्भ रहना, प्रसवविधेय-बच्चे का जन्म होने के योग्य, सुप्तयोः-जो सोया हुआ है, इन्दुभासा-चन्द्रमा की कान्ति, सापत्न्येन-सौतेली पत्नी से उत्पन्न, अभिमुखं-सामने की ओर मुख किये, इव-की तरह, रवेः-कोलाहल, कान्तयोः-चन्द्रमा जैसा,

मध्यसंस्थः-बीच का, द्यावापृथ्व्योः-पृथ्वी का, वदनकमले-वाणी मुख कमल की, गोमुखैः-बाद्ययन्त्र का, बोधायित्वा-प्रत्यक्ष ज्ञान की महिमा, पर्यायेण-यथावसर, पिबसि-रसपान/ पीना, भगवन्-प्रभु, षड्रसास्वाद-छः रसों की समष्टि का स्वाद, लोलः-चंचल

चन्द्रमा की कान्ति, बच्चे का जन्म होने योग्य गर्भ में रहकर सोया हुआ, सौतेली पत्नी से उत्पन्न, जिसके सामने मुख करने की तरह का कोलाहल, मध्यस्थ (बीच के) चन्द्रमा जैसा है।

हे प्रभु! पृथ्वी में लिया मुख कमल की वाणी, वाद्ययन्त्र से प्रत्यक्ष ज्ञान की महिमा के यथावसर छः रसों की समष्टि के चंचल स्वाद का रसपान करें।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**हे भगवन् चित्सूर्य! अपने विज्ञान से ही सुन्दर बनाई हुई, सभी द्वादशांत रूप आकाश और हृदय रूप भूमि रूप दो स्त्रियों के मुखकमलों, शक्ति कमलों को अपनी अनुतर किरणों से विकसित करके, असामान्य शाक्तं आनन्द का स्वाद करने के लिए लोभ पूर्ण आप बारी बारी से विचित्र उन्मेष और निमेष के क्रमों से स्वाद लेते हो। कैसे हैं आप? सूर्य चन्द्रमा**

(प्राण, अपान) पर रूढ किस लिए ऐसा करते हैं आप? जगत को उत्पन्न करके प्रकट करने के लिए जो उसे अपने अन्दर रखना है, उसी प्रयोजन के लिए। कैसे हैं आकाश और पृथिवी? शून्य प्रमाता में सोये हुए।

"यह कर्तृतामय चित्तत्त्व कला तत्त्व से ढांपा हुआ संकुचित होकर अचित रूप शून्य प्रमाता भाव से अप्रधान रूप होकर ठहरा है।"

इस नीति से शून्यरूप की प्रधानता का आश्रय लेने से अपने सच्चे स्वरूप को छिपा कर एक दूसरे के सन्मुख ठहरी है। कैसे सोई है? आपस में सौत भाव से एक दूसरे के शत्रु जैसे एक दूसरे की ओर सन्मुख होकर ठहरी है।

बाह्य सूर्य भी रात को चन्द्रमा के प्रकाश में छिपे हुए स्वरूप वाले आकाश और पृथिवी के, जो एक दूसरे के सन्मुख होकर सोये हैं. मुख कमलों को विकसित करता है, और उनके विचित्र रसों को शौक से पीता है. ग्रीष्म ऋतु के आदि में अपनी कर्षणी नाम की किरणें पृथिवी में उत्पति के लिए रखता है, वर्षा ऋतु में अपनी वर्षणी नाम की किरणें नाना प्रकार की औषधियां उत्पन्न करने के लिए पृथिवी में प्रविष्ट करता है, और भी सौत भाव से सोई हुई एक दूसरे के सन्मुख, चन्द्रमा के प्रकाश से सुन्दर दो स्त्रियों के बीच में ठहरा नायक चतुरता से दोनों के मुख कमलों को अपनी किरणों से जगा कर उनके मुख के आसव रूप अमृत को बडे लोभ से प्रेम के साथ पीता है।

सोमं पूर्णामृतमिव चरुं तेजसा साधयित्वा
कृत्वा तेनानल मुखजगतर्पणं वैश्वदेवम
आमावस्यं विघसमिव रवे तत्कलाशेषमश्नन्
ब्रह्माण्डान्तर्गृहपतिरिव स्वात्मयागं करोषि ।२८।

सोमं-अमृत, पूर्णामृत-अमृत से भरा हुआ, इव-जैसा कि, चरुं-देवताओं के लिए तैयार की गई आहुति, तेजसा-तेजस्वी दीप्ति, साधयित्वां-वश में किया, कृत्वा-किया हुआ, तेन-उसका, अनलमुख-अग्नि देवता का मुख, जगत्-जगत, तर्पणं-पितृयज्ञ, वैश्वदेवम-विश्वेदेवों को भेंट, अमावस्यं-अमावस्य में, विधसं-सर्व सृष्टि का उत्पादन, इव-की तरह, रवे-शब्द /कोलाहल, तात्कलाशेषं-उसी समय बचा हुआ, अश्नम्-व्याप्ति, ब्रह्माण्डान्तर्गृहपतिरिव- ब्रह्माण्ड में गृह पति की तरह, स्वात्वम यागः-प्रभुत्व यज्ञ, करोषि-करना

तेजस्वी देवताओं के लिए तैयार की गई आहुति के तेज को वश में किया हुआ जैसा अमृत से भरा हुआ चन्द्रमा रूपी अमृत है। उसको जगत में विश्वेदेवों को पितृयज्ञ से अग्निदेवता को भेंट हुआ। उसी समय बचा हुआ अमृत, अमावस्या को कोलाहल से, सर्व सृष्टि का उत्पादन, ब्रह्माण्ड के

गर्भ में गृह पति की तरह प्रभुत्व यज्ञ (मालिकपना आहुति) करते रहते हैं।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

हे चित्सूर्य! ब्रह्माण्ड से उपलक्षित पृथिवी अण्ड, प्रकृति अण्ड, माया अण्ड और शक्ति अण्ड रूप चारों अण्डों रूप घर के बीच ठहरकर आप अपने स्वरूप का याग करते हैं। कैसे? रूपादि पंद्रह रूप वाले प्रमेय रूप चंद्रमा को अपनी किरणों के स्फार से परिपूर्ण अमृत का चरू बनाकर – 'एक एक भी तत्व में छतीस तत्वों की रूपता है' – इस उक्ति के अनुसार विश्वात्मक अपने शाक्तामृत प्रकाशरूप बनाकर उदण अग्नि ही प्राप्ति का उपाय है जिस ब्रह्म से लेकर अनाश्रत शिव तक प्राणों से अधिष्टित पृथिवी से शिव तक सारे अध्वरूप जगत का, ऐसे जगत का तर्पण करना ही जो है वही वैश्वदेव याग उसी चन्द्रमा रूप चरू से करके, उस चन्द्रमा (प्रमेय रूप) की पंद्रह कलाओं का जगत को तर्पन करने में उपयोग करके बची हुई सोलहवीं कला के अर्ध अमा कला नाम वाली को यज्ञशेव की तरह आप ग्रास करते हो।

"चंद्रमा रूप अमृत को दो प्रकार और सोलह प्रकार से देवता पहली पंद्रह कलाओं को पीते हैं। पीछे बची हुई अमा कला गुहा में रहकर विश्व का तर्पन करती है।" इस प्रकार श्रीकालिका क्रम में कही हुई नीति के अनुसार सभी देवताओं के परमार्थ रूप अपने स्वरूप में चमत्कार लेते हो। कैसे हैं आप? उत्तर

- घर के स्वामी जैसे, वह घर का स्वामी भी अमावसी के पूर्ण अमृत का चरू बनाकर उस से अग्नि के द्वारा सभी जगत को तर्पण रूप वैश्वदेव याग करके उसका शेष आप खाकर स्वात्म देवता का याग करता है। बाह्य सूर्य भी अपनी किरणों से चन्द्रमा की पंद्रह कलाओं को पिगला कर देव, ऋषि और मनुष्य रूप जगत को तृप्त करके अमा कला के चमत्कार करने रूप स्वात्म याग ब्रह्माण्ड में करता है।

कृत्वा नक्तदिनमिव जगद्बीजमाव्याक्तिकं
यत्रौवान्तर्दिनकर तथा बाह्यमद न्मततोऽ ल्पम्।
दैवं पित्र्यं क्रमपरिगतं मानुषं चाल्पमल्पं
कुर्वन्कुर्वन्कलयसि जगत्पन्चधावर्तनाभिः ।२९।

कृत्वा-किया हुआ, नक्तांदिनं-रात दिन में, इव-जैसा कि, जगत्बीजं-जगत का बीज, अव्यक्तकं-आध्यात्मिक ज्ञान, यत्-जहाँ,

तत्र-वहाँ, एव-और, अन्तः-अन्तिम, दिनकर-सूरज, तथा-और, ब्राह्मं-परमात्मा, अन्यत्-भिन्न, ततः-उसके आगे, अल्पम्-थोडा सा, दैवं-देवों का, पित्र्यं-पित्रों का, क्रमपरिगतं-प्रसृत चारों ओर, मानुषं-मनुष्य का, च-और, अल्पं-थोडा, अलम्-थोडा सा, कुर्वम्-करना, कुर्वन-करना, कलयसि-धारण किया, जगत्-जगत, पञ्चधा-पाँच भागों का, आवर्तनाभिः-चारों ओर मुडना

जहाँ रात और दिन में किया हुआ कार्य जगत के बीज जैसा आध्यात्मिक ज्ञान है, वहाँ अन्त में उसके आगेसूर्य और परमात्मा थोडा भिन्न है।

मनुष्य का थोडा थोडा करके चारों ओर प्रसृत देवों को और पित्रों को अंगूठे और तर्जनी के बीच के भाग से पाँच भागों में चारों ओर मुडकर जगत ने धारण किया।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

जगत का उदय कराने वाले, दिन के बनाने वाले, हे चित्सूर्य! सदाशिव तत्व तक जगत के आरम्भ और अन्त का कारण स्वछन्द में बताई नीति के अनुसार विस्तृत परार्ध रूप काल रूप दिन और रात को बनाकर, फिर उसी में कला तत्त्व से पृथ्वी तत्त्व तक अशुध अध्व रूप जगत का कारण मायीय दिन और रात को बनाकर, फिर उसी में प्राकृतिक दिन और रात को बना कर फिर उसी में सीसह्मा का दिन और रात बनाकर, उसी में भी देवताओं का, फिर उसी में भी पितरों का, उसमें मनुष्यों का दिन रात प्रकट करके, फिर क्रम से संकोच के बढने से इस से भी क्रमशः छोटा करते हुए दिन और रात को असंख्य भेदों से मानो प्रकट करते हुए जगत को पांच प्रकार के आवर्तनों से अपने स्वंरूप में ठहरे हुए को बाहर प्रकट करते हो, जगत की जाग्रत आदि पांच प्रकार से सृष्टि आदि करते हो, सृष्टि किये हुए जगत की कलना करते हो, यह

वस्तु इस प्रकार है. यह इस प्रकार है, इस प्रकार भेद का विमर्श करके स्थिति करते हो, स्थिति करने के पश्चात फिर उसका कलना करके अपने स्वरूप में लय करके उस पदार्थ का संहार करते हो। संहार किये हुए का भी कलना कलना करते हो, संस्कार को गालने से विमर्श करते हो, विमर्श किए हुए की भी कलना करते हो, अपने साथ अभेद से जानते हो, अपने प्रकाशरूप में एकात्म बनाते हो, फिर अपने स्वरूप से कलना करते हो, उस पदार्थ को फिर से सृष्टि करते हो, इस प्रकार सृष्टि, स्थिति, संहार, विलापन और स्वरूप के साथ, एकात्मता रूप अनुग्रह रूप दोला लीला रूप जगत को आक्रान्त करते हो, इस श्लोक में जगत का कारण पद को दूसरी बार फिर से मिलाना चाहिए। 'छोटा छोटा बनाकर' ऐसा बार बार कहने का यह आशय है कि जिस प्रमाता का जितना अहोरात्र है, उसे उस प्रमाता के प्राण संचार और उसके अंशों के अंशों में भी और स्वछन्द शास्त्र में कही नीति के अनुसार मास के उदय से साठ साल के उदय की प्रक्रिया से योनी के ज्ञान की अपेक्षा से अति परिमित रूप से भगवान प्रकट करते हैं। वहाँ भी जगत की एकात्मता प्रकट करने से सदाशिव तत्त्व तक की सभी कालकलना को भगवान प्रकट करते हैं, इस प्रकार यह काल तत्त्व प्रकाशमान है और प्रकाश से अतिरिक्त इसका अपना कोई स्वरूप नही है, इसलिए 'मानो करता है' ऐसे शब्दों के प्रयोग से इसी अर्थ को स्पष्ट किया है। वास्तव में तो इतने जगत की सृष्टि, स्थिति, संहार आदि सब अवस्थाएं परमेश्वर

ही है और चित्स्वरूप के बिना कुछ भी नही है, इस विषय में भी मनुष्य आदि के अहोरात्र का प्रमाण श्री स्वछन्द शास्त्र में दिया है और वह ऐसे है:-

'देवताओं के तीस मुहूर्तो से मनुष्यों के तीस दिन रात रूप महीना बनता है? मनुष्यों के दक्षिणायण के छः महीने देवताओं की रात्रि है और उत्तरायण के छः महीने दिन है, पितरों का वही दिन और रात है, इसी हिसाब से साल भी मानना चाहिए. इस प्रकार से देवताओं का दिन रात है। यहां जो देवताओं और पितरों को अलग अलग कहा गया है उसे प्रेत सबन्धी समझना चाहिए। उनका दिन और रात शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष रूप है। और भी - ब्रह्मा का एक दिन एक कल्प के समान है जिस में चारों युग हज़ार हज़ार बार आते हैं, ब्रह्मा का प्रलय और उत्पति छतीस हज़ार बार होती है। प्रकृति में ठहरे रूद्रों का दिन और रात इतना ही होता है, प्रकृति के परार्ध से दस गुना की हुई वह होती है. माया इस सारे का संहार करती है और जगत की फिर से सृष्टि होती है। और भी - शक्ति के काल के परार्ध का करोड गुणा किया हुआ अनाश्रित शिव का दिन कहा गया है। ऐसा ऐसा इत्यादि कहा है - इसी प्रकार एक एक प्राणाचार में घटिका से लेकर वर्ष आदि का विस्तार से हिसाब बताया है। परंतु ग्रंथ के बढ जाने के कारण उसे वर्णऩ नही किया गया। इस प्रकार दिन और रात को बनाने वाले भाव से भगवान को जगत में परिवर्तन लाने वाले भाव से दिखाया है

जो पुरूष दिन और रात को शान्त करने में रूढ हैं वे अलौकिक कहे गये हैं -

तत्वालोके तपन सुदिने य परं संप्रबुद्धा
ये वां चितोपशमरजनी योग निद्रामुपेताः।
तेऽहोरात्रो परमपरमा नन्द संध्यासु सौरं
भित्वा ज्योतिः परमपरमं यान्ति
निर्वाणसंज्ञम ।३०।

तत्वालोके-वास्तविक देखना, तपनः-सूर्य (का प्रताप), सुदिने-अच्छे दिन का, ये-जो, परं-के पश्चात, संप्रबुद्धाः-अच्छा बुद्धिमान(ज्ञाता), ये-जो, वां-ओर भी, चित-मन, उपशम-शान्त होना, रजनि-चन्द्रमा, योगनिद्रां-अर्धचिन्तन, उपेताः-समीप आया हुआ, ते-उस, अहोरात्रिः-तृप्त रात्रि, उपरम-विरक्ति, परमानन्द-श्रेष्ठ प्रसन्नता, सन्ध्यासु-सांयकाल, सौरम्-सुर्य मन्त्रों का समूह, भित्वा-भाग का, ज्योतिः-दीप्ति, परमपरमं-सर्वोत्तम स्थिति, यान्ति-जिसके पास, निर्वाणमार्गम्-मोक्ष मार्ग पर

जो एक अच्छे दिन के सूर्य के प्रताप से वास्तविक प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त होता है, उसके पश्चात जो एक अच्छे बुद्धिमान (ज्ञाता) का मन चन्द्रमा जैसा शान्त होता है, जैसे कि अर्धचिन्तन और अर्धनिद्रित अवस्था के समीप आया हुआ व्यक्ति।

उस विरक्ति तृप्त रात्रि के सांयकाल में श्रेष्ठ प्रसन्नता से सूर्य के मन्त्रों के समूह के भाग की दीप्ति जिसके पास है, उसकी सर्वोत्ताम स्थिति मोक्ष मार्ग पर है।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

हे महाप्रकाशरूप चित्सूर्य! जो योगी पारमार्थिक विमर्श रूप शोभायमान दिन के, जिस में अज्ञान रूप रात का प्रवेश नही है और जो नित्योदित है, चित्प्रकाश रूप के विमर्श में प्राणायाम आदि स्थूल आयामों के बिना ही जागरूक हैं और दूसरी प्रकार के वह योगी जो बाह्यअभ्यासों के निवृत होने के कारण अंतःकरणों के शान्त होने रूप रात में योगनिंद्रा में लगे हैं, विकल्पों के हटने से प्रकाश के साथ एकरूप हैं। दोनों प्रकार के यह योगी पीछे वर्णन किये हुए अहोरात्र के शान्त होने रूप परमानन्द रूप संध्याओं में प्राणापान के समरसता की भूमि वाले, सब दिशाओं में उदित, प्राणीय स्थूल संकुचित प्रकाश को दबाकर मुक्ति मार्ग को प्राप्त होते हैं, शाक्त धाम में समाविष्ट हो जाते हैं।

केवल कालकलना रहित तादात्मय को ही नही दिखाता बल्कि जगत के उत्पति तथा नाश को भी दिखाते हो :-

आब्रह्मेदं नवमिव जगज्जड.गमस्थावरान्तं
सर्गे सर्गे विसृजसि रवे गोभिरुद्रिक्तसोमैः।

दीप्तैः प्रत्याहरसि च लये तद्यथायोनि भूयः
सर्गान्तादौ प्रकटविभवां दर्शयन्रश्मिलीलाम् ।३१।

आब्रह्म-ब्रह्म से लेकर, इदं-यह जो यहाँ है, नवं-नया (अभी अभी), इव-जैसा कि, जगत-विश्व, जंगम-जीवित, स्थावरम्-स्थिर या जड पदार्थ, सर्गः सर्गः-नैसर्गिक सृष्टि, विसृजसि-फैलाया हुआ, रवेः-शब्द / कोलाहल, गोभिः-मस्तक, उद्रिक्त-रूद्र/शिव का रहना, सोमैः-चन्द्रमा का, दीप्तैः-प्रज्वलित होना, प्रत्याहरसि-इन्द्रिय दमन किया, च-और, लये-जाना, तद् यथा-वह जैसा, योनि-जन्म स्थान, भूयः-हो गया, सर्गान्तादौ-सृष्टिरचना अन्त में, प्रकटविभवः-स्पष्ट पराक्रम, दर्शयन्-दृष्टि, रश्मिलीलान्- प्रकाश किरण का आनन्द

यह जो यहाँ अभी अभी ब्रह्म से लेकर स्थिर और जीवित (हिलने जुलने वाला) विश्व है, वह वैसा है, जैसा कि फैलायी हुई नैसर्गिक सृष्टि का शिव के मस्तक में चन्द्रमा का रहने का कोलाहल।

सृष्टि रचना के अन्त में पराक्रम की स्पष्टता की प्रकाश किरण का आनन्द वैसा है, जैसा कि इन्द्रिय दमन कर मूलस्थान में लय होकर प्रज्वलित होना।

टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)

शाक्त रूप से ब्रह्म तक, अपने शाक्त रूप को छोडकर सदाशिव से पृथ्वी तक जगत को, जंगम और स्थावर जिसके दो अंत हैं, को प्रथम इच्छा के उन्मेष रूप सृष्टि में बार बार बढी हुई शाक्त अमृत रूप किरणों से उत्पन्न करते हो, अपनी ही शक्तियों के स्थूल भाव को प्रकट करते हो, फिर अग्नि प्रधान शक्तियों से अपने अपने कारणों में लय करके उस जगत का संहार करते हो और इस प्रकार सृष्टि के आदि और अन्त में अपनी शक्तियों का माहात्मय और क्रीडा प्रकट रूप से दिखाते हो।

श्रित्वा नित्योपचितमुचितं बह्यतेजः प्रकाशं
रुपं सर्गस्थितिलयमुचा सर्वभूतेषु मध्ये।
अन्तेवासिष्विव सुगुरुणा यः परोक्षः प्रकृत्या
प्रत्यक्षोऽसौ जगति भवता दर्शितः
स्वात्मनात्मा ।३२।

श्रित्वा-सम्मानित किया हुआ, नित्यउपचितं-सदैव संचय किया, उचितं-योग्य, बह्यतेजः-ब्रह्मा की कान्ति, प्रकाशम्-प्रकट होकर, रुपं-आकृति, सर्गस्थितिलय -परित्याग प्रकृति का और मिलना, मुचा-मुक्त करना, सर्वभूतेषु-समस्त जीवधारी, मध्ये-बीच में, अन्तेवासिषु-अपने भक्तों को, इव-जैसा कि, सुगुरुणा-श्रेष्ठ धैर्य का, यः-जो, परोक्षेः-दृष्टि से परे,

प्रकृत्या-पूरा किया, प्रत्यक्षः-स्पष्ट, असौ-है, जगती-पृथ्वी, भवता-होने वाला, दर्शितः-प्रदर्षित, स्वात्वमनात्मा-प्रभुत्व आत्मा

हे प्रभु! सदैव संचय की हुई योग्य तथा सम्मानित ब्रह्म की कान्ति ने प्रकट होकर प्रकृति की आकृति के मिलने का परित्याग कर बीच में समस्त जीवधारियों को मुक्त किया।

जो पृथ्वी पर होने वाला स्पष्ट है और प्रदर्शित है, वह प्रभुत्व की आत्मा है, जैसे कि अपने भक्तों को चाहने से श्रेष्ठ धैर्य से, जो दृष्टि से परे है, पूरा किया गया।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

हे भगवन! आत्मा जो स्वभाव से ही इन्द्रियों का विषय न था, को आपने जगत में अनुगृहित भक्तों से अपने ही रूप से प्रत्यक्ष करके दिखाया। कैसे? सदा परिपूर्ण चिदानन्दघन रूप धारण करके, शरीरादि को अप्रधान करके। कैसे रूप को? बडा होने और बडा बनाने के कारण ब्रह्म और द्वैत को जलाने के कारण तेज वाले प्रकाश रूप को। कैसे हैं आप? जैसे जन्म, मरण आदि रहित तत्त्व ज्ञानी कोई गुरू अपने शिष्यों को आत्मा का स्वरूप दिखाता है, वैसे ही आपके अन्दर परमात्म

रूप से और बाहर विश्वरूपता से आप अपने स्वरूप को प्रकट करते हैं।

लोकाः सर्वे वपुषि नियतं तेस्थितास्त्वं च तेषा
मेकैकस्मिन्युगपदगुणो विश्वहेतोर्गुणीव।
इत्थंभूते भवति भगवन्न त्वदयोऽस्मि सत्यं।
किन्तु ज्ञस्त्वं परम पुरुषोऽहं प्रकृत्यैव
चाज्ञः ।३३।

लोकाः-भूलोक, सर्वे-सब, वपुषि-आकृति, नियतं-नियंत्रण में किया, ते-उस, स्थिताः-विद्यमान, त्वं-तुम, च-और, तेषाम्-तुम्हारी इच्छा, एकैकस्मिन्-एक एक करके मैं, युगपद-सब एक साथ, गुणः-स्वभाव, विश्वहेतुः-सार्वलोकिक प्रयोजन, गुणी-विशिष्टता, इव-जैसा कि, इत्थं-इस लिए, भूते-अतीत, भवति-होने वाला, भगवन्!-प्रभु, न-नही, त्वत्-तुम्हारा, अन्यः-भिन्न, आस्मि-मैं, तत्-वह, यम्-वश में करना, किन्तु-पर, ज्ञः-बुद्धिमान, त्वं-तुम, परमपुरुषः-परमात्मा, अहं-स्वाभिमान, प्रकृत्या-वास्तविक, एव-बिलकुल, च-और, अज्ञः-अज्ञानी

हे प्रभु!, इस भूलोक की सब विद्यमान आकृति, तुम्हारी इच्छा से नियंत्रण में रहकर एक एक करके और सब एक साथ के स्वभाव की है, जैसा कि सार्वलौकिक प्रयोजन की विशिष्टता है।

इस लिए, प्रभु!, जो अतीत में हुआ और जो होने वाला है, वह तुम्हारे से भिन्न नही है। हे परमात्मा, तुम बुद्धिमान और विद्वान पुरूष के स्वाभिमान और वास्तविक अज्ञानी को वश में करते हो।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

हे परमानन्दात्मक पराशक्ति स्वातंत्र्य शक्ति रूप परावाणी से अभिन्न स्वरूप वाले चित्सुर्य! जगत के कारण आपके प्रकाशानन्द भरे स्वरूप में वेद्यरूप पदार्थ तथा वेदक रूप रूद्रज्ञ क्षेत्रज्ञ प्रमाता सभी स्थित हैं। आप की चिदात्मक सत्ता बिना आप चिद्रूप से यह कैसे उदय करते? नही कर सकते। इन लोकों के एक एक स्वरूप में आप अक्रम ही ठहरे हैं। अन्यथा आपकी प्रकाशता के बिना वह कैसे प्रकट होते? अतः सत्व आदि गुणों रहित होकर भी जगत को प्रकट करने के गुण युक्त होने के कारण आप मानो गुणी हैं। इस प्रकार वर्णन किये हुए आपके विश्वरूप होने पर मैं, आप से भिन्न नही हूँ। किंतु आप ऐसे होकर परिपूर्ण सर्वज्ञता आदि गुणों युक्त हो और मैं आपकी माया शक्ति से ग्रहण कराये हुए देहाभिमान युक्त होकर अज्ञानी हूँ। इस लिए मेरे देहाभिमान को हटाकर अज्ञान को शान्त करके, अपने चित्स्वरूप में समाविष्ट करके मुझे भी सर्वज्ञ बनाइए।

संकल्पेच्छाद्यखिलकरणप्राणवाण्यो वरेणयाः
संपन्ना मे त्वदभिनवजाज्जन्म चेदं शरणयम्।

मन्ये चास्तं जिगमिषु शनैः पुण्यपापद्वयं
तदभक्तिश्रद्धे तव चरणयोरन्यथा नो भवेताम्।३४।

संकल्प-प्रयोजन, इच्छादि-अभिलाषा आदि, अखिलकरणं-समस्त कारण, प्राणवाण्योः-जीवन की शक्ति (श्वास) और बोलने की शक्ति, वरेण्य-वांछनीय, संपन्ना-समृद्धिशाली, मे-मुझे, त्वत्- तुम्हारा, अभिनवजातजन्म-नया जन्म दिया गया, च इदं-और यहाँ है, शरणयम्-आश्रयस्थल, मन्युः- अग्नि का विशेषण, च अस्तं-और सूर्य का डूबना, जिगीषु-जीतने की इच्छा, शनैः-आहिस्ता, पुण्यपापद्वयं-पवित्र और अनिष्टकर की जोडी, तत्-वहाँ, भक्तिश्रध्ये-उपासना और आस्था, तव-तुम्हारे, चरणयोः-चरणों का, अन्यथा-दूसरी रीति से, नो भवेताम्-नही हो जाता है

वांछनीय अभिलाषाओं को पाने के समस्त कारण का प्रयोजन, जीवन तथा बोलने की शक्ति है। हे प्रभु! नया जीवन प्रधान कर और समृद्धिशाली बना कर, मैं यहाँ, तुम्हारे आश्रयस्थल में हूँ।

वहाँ अग्नि और सूर्य के डूबना, पवित्र और अनिष्टकर की जोडी को जीतने की इच्छा है। यह केवल तुम्हारे पैरों में उपासना की निष्ठा से, अन्य किसी दूसरी रीति से नही हो जाता है।

टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)

इस प्रकार मुझ अज्ञानी के भी आप चित्स्वरूप की ओर सम्मुख होकर आपके विमर्श रूप स्तुति के कारण मेरी स्थूल इच्छा, संकल्प का कारण बनी विमर्शरूप इच्छा, प्रयत्न और उसके अनन्तर आलोचना में लगी वाणी को छोडकर शेष सभी इन्द्रियां और साथ रहने वाला प्राण, सब में सूक्षम रूप से व्यापिका वाणी यह सभी दूसरों पर अनुग्रह करने के लिए श्लाध्य हो गये हैं। और यह मेरा अन्तिम जन्म भी प्रशंसनीय है। मैं सब दशाओं में चित्सूर्य के विमर्श में लगा हुआ दूसरों का भला करने में लगा हूँ, और मैं अपने अनुभव से समझता हूँ कि अनन्त पिछले जन्मों के कमाये पुण्य पाप के समूह धीरे धीरे पिघलती हुई बर्फ के समान लय हो रहें हैं। पिछले संचित कर्मों के नाश होने पर भी शरीर से आरंभ के नाश की ओर से उन्मुख ऐसा कहा है। यदि ऐसा न होता तो कैसे आपके चरणों की भक्ति और श्रद्दा होती? अर्थात नही होती। नदि शिखा में भी कहा हैः- जब मनुष्यों के मन में शिव को जानने की अभिलाषा होती है, तब वे जीव रूप होकर भी शिवाभिमान युक्त होते हैं। वे उसी समय मुक्त हो जाते हैं और गुरू से दीक्षा प्राप्त करते हैं।

सत्यं भूयो जननमरणे त्वत्प्रपन्नेण न स्तः
स्तत्राप्येकं तव नुतिफलं जन्म याचे तदित्यम।

त्रैलोक्येशः शम इव परः पुण्यकायेऽप्ययोनिः

संसारब्धौ प्लव इव जगत्तारणाय स्थिरःस्याम् ।३५।

सत्यं-सच्चा, भूयसा-अत्यधिक (बहुधा), जननमरणे -पैदा होना और मरना, त्वदप्रपन्नेण-तुम्हारी शरण ग्रहण करने वाला, न-नही, स्तवः-स्तुति करना, तत्रापि-और वहाँ, एकं-एक अकेला, तव-तब, नुतिफलं-संस्तुति का फल, जन्म-पैदा होना, याचे-प्रार्थना किया, तत् इत्थम्-वहाँ इसलिए, त्रैलोक्येशः-तीनो लोकों का स्वामी, शम-धैर्य/(शान्ति), इव-जैसा कि, परः- श्रेष्ठ, पुण्यकायः-पवित्र शरीर, अपि-और, अयोनिः- मोक्ष, संसारअन्धौ- अन्धा संसार, प्लव-तैरता हुआ, इव-जैसा कि, जगत्-दुनिया, तारणमः-पार उतारना, स्थिरः-दृढ, स्यात-हो सकता है

जो तुम्हारी स्तुति नही करता और तुम्हारी शरण ग्रहण नही करता, वह अत्यधिक (बहुधा) बार जन्म लेने और मरने की प्रक्रिया से गुज़रता है, ऐसा सत्य है। वहाँ संस्तुति के फल से मुझे एक अकेला जन्म मिले, इसलिए मैं प्रार्थना करता हूँ। ऐसे श्रेष्ठ और पवित्र शरीर को, तीनों लोकों का स्वामी धैर्यवान और दृढ बना सकता है, ताकि संसार में तैराता हुआ, इस संसार से पार उतार कर मोक्ष प्राप्त करे।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**हे देव! यद्यपि आपके स्वरूप में समाविष्ट भक्तों को संसार**

का कारण वासना के नष्ट होने से बार बार जन्म मरण नही है, तो भी आपकी स्तुति ही, फल है जिसका ऐसा एक अन्तिम जन्म मैं आपसे माँगता हूँ, जिससे आपके विमर्श के चमत्कार को धारण करने वाला यह मुझे प्राप्त हो, वह ऐसा हो - आपकी स्तुति के रस से भरे प्रकार से इसी शरीर में शान्त जैसा, जिसमें सारा जगत शान्ति को प्राप्त हो, ऐसे शंकर स्वभाव वाला जाग्रत, स्वपन्न और सुषुप्ति रूप तीनों लोकों में स्वतंत्र स्वामी, इस कारण दर्शन, स्पर्शन आदि से दूसरों को अनुग्रह करने वाले शरीर वाला, नित्योदित चिदानंदघन बनूं। जगत को संसार सागर से पार कराने के लिए जहाज़ जैसा चिरकाल तक रहूं।

सौषुम्णेन त्वममृतपथे नैत्य शीतांशुभावं
पुष्णास्यग्रे सुरनरपितृन् शान्तभाभिः कलाभिः
पश्चादऽम्भो विशसि विविधाश्चौषधीस्द्रतोऽपि
प्रीणास्येवं त्रिभुवनमतस्ते जगन्मित्रतार्क! ।३६।

सौषुम्णेन-सुषुम्ना, त्वं-तुम, अमृतपथेन-अमृत मार्ग, एल्य-गन्ध द्रव्य, शीतांशुभावम्-शीतलता से कल्यान होना, पुष्णासि- पालन पोषण करते हैं, अग्रे-सामने, सुरनरपितृन्-मनुष्य पितरों का देवता, शांत-शान्त, भासः-चमक, कलाभृत-चन्द्रमा, पश्चात्-बाद में, अम्भः-शब्द करना, विशति-प्रविष्ट होना, विविधाः च- विभिन्न प्रकार का और, औषधी-औषधी, तद्गतः-वहाँ गया हुआ, अपि-और, प्रीणाति-सन्तुष्ट करते हो, एवं-और, त्रिभुवनं-तीनों भुवनों,

अतः-प्राप्त किया, ते-उस, जगान्मित्रतां-जगत की मित्रता, अर्कः-प्रकाश किरण(सूर्य की)

हे प्रभु! सुषुम्ना नाडी में अमृत मार्ग से द्रव्य की गन्ध तथा चन्द्रमा की शीतलता से कल्याण होता है और मनुष्य पितरों तथा देवताओं का पालन पोषण करते हैं और चन्द्रमा की चमक सामने होने पर, शान्तता प्रधान करती है। इसके पश्चात (बाद में) सूर्य की प्रकाश किरणें वहाँ विभिन्न प्रकार की औषधियों में प्रविष्ट होकर तीनों भुवनों को सन्तुष्ट करती हैं और उससे आप जगत की मित्रता प्राप्त करते हो।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

हे चित्सूर्य! आपकी जगत के साथ यौगिक मित्रता का यह कारण है कि आप सुषुम्ना रूप अमृत का आप्यायन देने वाले मध्यम मार्ग से अपान रूप चंद्रमा भाव को प्राप्त होकर पहले देवता रूप प्रमाताओं को बढाकर उन्हें स्थिति प्राप्त कराते हो। कैसे? अन्तर्मुख भाव से संहार किये हुए बाह्य प्रकाश वाली शक्तियों से, आकार से विसर्ग तक अपनी विमर्श शक्तियों से, इसके अनन्तर जल अर्थात बाहर प्रसर में लगे हुए प्रवाहों में प्रवेश करते हो, और उन्हें अपने अमृत से स्फुरित करते हो। नाना प्रकार की औषधियों में प्रवेश करके स्थावर आदि सभी बाह्य आभासों को अपने प्रकाश से पूर्ण करते हो। प्रमेय भाव से प्रकट होकर भी तीनों भुवन रूप विश्व को आभासन और विमर्श (सृष्टि, संहार) की युक्ति से चंद्रमा भाव को प्राप्त होकर पीछे कहीं सुक्ति से देवता आदि को बढाता है, दीप्ति

रहित शक्तियों से जल में प्रवेश करके दक्षिणायन में वर्षा रूपता को प्राप्त करता है, औषधियों में प्रवेश करके उन्हें सरस बनाता है। उनमें जाकर भी वैश्वदेव, याग, अनुयाग के क्रम से तीनों भुवनों को पुष्टि देकर जगत के साथ मित्रता को ही प्रकट करता है।

मन्दाक्रान्ते तमसि भवता नाथ दोषावसाने
नान्तर्लीना मम मतिरियं गाढनिद्रां जहाति।
तस्मादस्तंगमित तमसा पद्मिनीवात्मभासा
सौरीत्येषा दिनकर! परं नीयतामाशु बोधम्।३७।

मन्दाक्रान्ते-धीमे पराजित, तमसि-अन्धेरा, भवता-होता है, नाथ-प्रभु, दोषावसाने-त्रुटि विराम को, न-नही, अन्तर्लीना-आंतरिक विश्राम, मम-मेरी, मतिः-बुद्धि, इयं-इतनी, गाढनिद्रां-गहरी नींद, जहाति-छोडना, तस्माद्-उसमें, अस्तं-डूवना, गमित-घूमने वाला, तमसा-अंधकार, पद्मिनी- कमल, इव-की तरह, आत्मभासा-आत्मा की कान्ति, सौर-सूर्य सम्बन्धी, इति-इसी प्रकार, एषा-इच्छा, दिनकर-सूरज, परं-सच्चा, नीयतां-युक्त कीजिये, आशुबोधम्-तुरन्त समझ में आना

विराम की त्रुटि नही, गहरी नींद में छोडने से मेरी बुद्धि को इतना आंतरिक विश्राम प्राप्त होता है, हे प्रभु!, कि अन्धेरा पराजित होता है। कमल की तरह खिलने पर, सूर्य के सम्बन्ध में आत्मा की कान्ति की इच्छा से घुमने वाला अंधकार, उसी सूर्य में डूब जाता है। - सच्चे ज्ञान से तुरन्त समझ में आने की युक्ति कीजिये।

टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)

हे स्वामी! चित्सूर्य! आप यद्यपि मेरे अज्ञान को जड से उखाडने पर उद्यत भी हैं तो भी मेरी बुद्धि राग द्वेष का अन्त होने पर भी अन्तर्मुख हुई भी आपके साथ अभेद प्राप्त न करके गहरी नींद में ही पडी है। अतः आप अपने उस चित्प्रकाश से, जिसका अंधकार नष्ट हुआ है, मेरे इस अज्ञान को शीघ्र ही नष्ट करके अपना चित्प्रकाश प्रकट कीजिए। सूर्य के प्रकाश से खिलने वाला कमल भी प्रभात के समय अंधेरा दूर होने पर भी कलियों से मिलकर नही खिलता, तो हटा है अंधेरा जिसका ऐसे अपने प्रकाश से आप मानो उस सोये हुए कमल को जगाते हैं।

येन ग्रासीकृतमिव जगत्सर्वमासीतदस्तं
ध्वान्तं नीत्वा पुनरपि विभो तद्दयाघातचित्ताः
धत्से नक्तंदिनमपि गती शुकल्कृष्णे विभज्य
त्राता तस्माद्भव परिभवे दुष्कृते मेऽपि भानो।३८।

येन-जिसके, ग्रासीकृत-भोजन करने का, इव-की तरह, जगत्-जगत, सर्व-समस्त, आसति-उपलब्धि, तद्-वह, अस्तम्-डूबता है (सूर्य), ध्वान्तं-अंधकार, नत्विा-ले जाया गया, पुनरपि-एक बार फिर, विभुः-आकाश, तत्-वहाँ, दयाघात-करूणा का पता लगाना, चित्ताः-प्रज्ञा, धत्से-पुष्टि करते हैं, नक्तंदिनं-रात दिन, अपि-और, गति-गमन, शुकल्कृष्णे- उज्ज्वल श्याम, विभज्य-बाँटना, त्राता-रक्षा किया गया, तस्मात्-उसके लिये, भव-होना,

परिभवे-अपमान, दुष्कृते-भ्रष्ट कार्य, मे-मुझे, अपि-और, भानो-प्रकाश

भोजन करने की तरह, जिसमें समस्त जगत उपलब्ध अंधकार में डूब जाता है और एक बार फिर वहाँ आकाश में सूर्य की करूणा का पता लगाना प्रज्ञा का द्योतक है-इसकी पुष्टि करते हैं।

रात और दिन के गमन से उज्ज्वल और श्याम में बाँटना हो जाता है। उसके लिए भ्रष्ट कार्य और अपमान से मुझे, प्रकाश के द्वारा रक्षा करें।

**टीका:- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**
हे चैतन्य शक्तियों के स्वामी व्यापक चित्सूर्य! जिस अज्ञान ने इस जगत को ग्रास किया था, उसे भक्तों के लिये नाश करके मानो उस अंधकार पर दया भरे चित से शुक्ल पक्ष और कृष्ण पक्ष की गति काट कर अर्थात व्युत्थान में प्राण और अपान की अवस्थाओं में आकर उस अज्ञान रूप अंधकार को फिर से बढाते हो, और निर्व्युत्थान समाधि झट से नही देते हो। जैसे बाह्यसूर्य जगत को ग्रास करने वाले अंधेरे को नाश करके फिर मानो दया से रात और दिन में बांटता है। यहां उपमा का प्रयोग किया गया है। यतः आप दुष्ट अंधेरे पर भी दयावान जैसे हो, तो मेरे उपद्रव रूप व्युत्थान रूप क्लेश में भी मेरे रक्षक बनो। कैसा है वह उपद्रव? दुष्ट हैं काम जिसके अर्थात विष्यों का त्याग और ग्रहण में लगा है जो, अर्थात मुझे ऐसा समावेश का आनन्द दो जिस में व्युत्थान का स्पर्श न हो।

व्युत्थान में आकर समावेश को न पाकर व्युत्थान की अवस्था की निन्दा करते हुए समावेश के पीछे लगा हुए भगवान से प्रार्थन करते हुए कहते हैं:-

आसंसारोपचितसदसत्कर्मबन्धाश्रितानां
माधि व्याधि प्रजन मरण क्षुत्पिपासार्दितानाम्।
मिथ्याज्ञान प्रबलतमसा नाथ! चान्धीकृतानां
त्वं नस्त्राता भव करुणया यत्र तत्र
स्थितानाम् ।३९।

आसंसार-इस संसार में, उपचिति-संचय करना, सत्असत्-सत्य असत्य, कर्मबन्ध-कर्म से वन्धना, आश्रितानाम्-सहारा लेना, आधिव्याधि-मानसिक पीडा शारीरिक पीडा, प्रजनमरण-जन्म देना मरना, क्षुत्पिपासा-भूख और प्यास, आर्दितानाम्-दया से पसीजा, मिथयाज्ञान-झूठ मूठ का ज्ञान, प्रवलतमसा-मज़बूत अंधकार, नाथ!-प्रभु, च-और, अन्धीकृतानाम्-अन्धा कार्य किया, त्वं-तुम, नः-नही, त्राता-रक्षा किया गया, भव-होना, करुणया-अनुकंपा, यत्रतत्र-जहाँ तहाँ, स्थितानाम्-ठहरा हुआ

इस संसार में कर्म वन्धन के कारण सत्य और असत्य का संचय, मानसिक पीडा और शारीरिक पीडा, जन्म देना और मरना, भूख और प्यास आदि, दया से पसीज कर, हे प्रभु!, आपका ही सहारा लेते हैं तथा झूठमूठ का ज्ञान, मज़बूत अंधकार से अंधा कार्य करने पर जहाँ तहाँ ठहरा हुआ, तुम्हारी अनुकंपा से, हे प्रभु!, रक्षा किया जाता है।

टीका:- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)

पुण्य और पाप हैं जिस देश, काल और अवस्था में, उन नाना प्रकार की अवस्थाओं में समावेश के प्रकट करने से हमारी रक्षा कीजिये।

सत्यासत्यस्खलित वचसां शौचलज्जोज्झितानाम्
अज्ञानानामफलसफल प्रार्थना कातराणाम्।
सर्वावस्थास्वखिलविषयाभयस्त कौतूहलानां।
त्वं नस्त्राता भव पितृतया भोग
लोलार्भकाणाम् ।४०।

सत्यअसत्य-सच और झूठ, स्खलितवचसां-त्रुटिपूर्ण वचन, शौचलज्जा-शौच तथा लज्जा, उज्झितानाम्-त्यागना, अज्ञानानां-अनजानपना, अफलसफल-निष्फल (व्यर्थ) और कामयाब (समपन्न), प्रार्थना-विनती, कातराणाम्-भयभीत (कायर), सर्वावस्थासु-समस्त शारीरिक बल, अखिलविषय-समपूर्ण पदार्थ, अभयस्त- सीखा हुआ, कौतूहलानाम्-उत्कण्ठा (जिज्ञासा), त्वं-तुम, नः-नही, त्राता-रक्षा किया गया, भव-होना, पितृतया-पिता की तरह, भोगलोल-चंचल उपभोग, अर्भकाणाम्-सूक्षम बिना नाम का

सच झूठ, त्रुटिपूर्ण वचन, शौच तथा लज्जा का त्यागना, भयभीत होना, अनजानपना, निष्फल (व्यर्थ) का कामयाब (सफलता से समपन्न) होने की प्रार्थना करते हुए, आपसे समस्त शारीरिक बल, समपूर्ण पदार्थ की उत्कण्ठा से सीखा हुआ,

सूक्षम बिना नाम का चंचल उपभोग का नही होना - ऐसी रक्षा हेतु तथा पिता की तरह की रक्षा हेतु, हे प्रभु!, तुमसे विनिमय है।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

आप हम लोगों की, जो विषय सुखों के लोभी होने के कारण बच्चे जैसे हैं, पिताभाव धारण करके रक्षा कीजिये। आप परमार्थ दृष्टि से हमारे पिता हैं। सत्य और असत्य पदों का अर्थ दोनों श्लोकों में एक समान है। सत्य में हमारी वाणी आलस्य भरी है और असत्य में हमारा कहा स्फुट नही, शौच शरीर तथा अंतःकरण, दोनों का। हमारी प्रार्थनायें अफल भी और कुछ सफल भी हैं, के कारण धैर्य रहित हैं। हर बात के लिए हम प्रार्थना ही कर सकते हैं।

यावेद्देहं जरयति जरा नान्तकादेत्य दूती
नो वा भीमस्त्रिफण भुजगाकार दुर्वारपाशः।
गाढं कण्ठे लगति सहसा जीवितं लेलिहानः
स्तावदभक्ताभयद सदयं श्रेयसे नः प्रसीद ।४१।

यावत-विस्तृत, देहं-शरीर का, जरयति-वयोवृद्धि (बुढापा) जरा-निर्बलता, न-नही, अन्तकात्-मृत्यु, एत्य दूती-ऐसी संदेशवाहिका रहस्य की, नो-नही, वा-जैसा कि, भीम-भयावह, त्रिफणभुजगाकार-तीन फन वाला साँप जैसा, दुरावार-जिसे रोकना कठिन हो, पाशः-फँदा, गाढं-गहरा घुसा हुआ, कण्ठे-गला, लगित-चिपका हुआ, सहसा-अकस्मात, जीवितं -जीवित हुआ, लेलिहानः-साँप, तावत्-इतना विशाल, भक्त-श्रद्धालु, अभयद-सुरक्षा का वचन देने वाला,

सदयं-दया करके, श्रेयसे-सर्वोत्त म, नः-हम पर, प्रसीद-प्रसन्न

शरीर की विस्तृता, वयोवृद्धि, निर्बलता, मृत्यु नही- ऐसी संदेशवाहिका, जो तीन फनों वाले साँप जैसा है, जिसे रोकना कठिन और भयानक है, एक फँदे के जैसा है। यह साँप रूपी फंदा गले में चिपक उसकी गहराई में घुसा अकस्मात ही जीवित हुआ।

इतनी विशाल त्रासदी से, भक्तों को सुरक्षा का वचन देने वाले, हे प्रभु!, दया करके हम पर प्रसन्न हों।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**
**हे भक्तों का भय दूर करने वाले चित्सूर्य! जब तक व्युत्थान में आये हुए हम मृत्यु को प्राप्त होने की दुर्दशा को प्राप्त नही होते, तब तक ही शरीरादि के अभिमान रूप संस्कार को शान्त करके अपना निर्मल चित्स्वरूप हमें प्रकट कीजिये। हमें निर्व्युत्थान प्रकाशानन्दन उत्कृष्ट समावेश रूपी अमृत के चमत्कार से भर दीजिये।**

विश्वप्राणग्रसनरसनाटोपकोपप्रगल्भं
मृत्योर्वक्त्रं दहननयनोद्दामदंष्ट्राकरालम्।
यावतद्दृष्टवा व्रजति न भिया पञ्चतामेष काय-
स्तावन्नित्यामृतमय रवे! पाहि नः
कान्दिशीकान् ।४२।

विश्वप्राण-सम्पूर्ण सृष्टि के जीवन, ग्रसन- निगलना, रसना-रास (लगाम), आटोप-घमंड, कोप-क्रौध, प्रगल्भम्-साहसी, मृत्युः-मृत्यु का देवता, वक्त्रं-मुख, दहन- जलाना, नयन्-आँख, उपाम-निरंकुश, दंष्ट्राकरालम्- भयानक बडे दाँत वाला, यावत्-जब तक, द्दष्टवा-देखने योग्य, व्रजति-जाना, न-नही, भिया-डर के मारे, पञ्चतां-पाँच का संग्रह, एषः-यह, कायः-शरीर, तावत्-इतना विशाल, नित्यअमृतमयरवे!- सदा अमृत से युक्त सूर्य, पाहि-रक्षा करो, नः-हम लोगों की, काह-कहाँ, दिशीकाह-कौन सी दिशा में

हे अमृत से युक्त सूर्य! महाकाल, जिसका भयानक मुख है, बडे दाँत वाला, निरंकुश, आँखों से जिसके आग निकलती है तथा जो सम्पूर्ण सृष्टि के जीवन को निगलता है, साहसी के घमंड और क्रौध की रास खींच कर रखता है, वह मृत्यु का देवता जब तक आये उससे पूर्व, इस शरीर की (जो इच्छाओं के भोगने वाली पाँच इन्द्रियों से चलता है और विशाल है) की रक्षा करो, क्योंकि यह कहाँ किस दिशा में जाके भटके।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

काल का मुख देखकर जब तक यह स्थूल शरीर पुर्यष्टक रूप सूक्षम शरीर को साथ लेकर भय से मृत्यु को प्राप्त नही होता, तब तक ही अर्थात ऐसी अवस्था के आने से पहले ही, हे नित्य अमृतमय नित्योदित परमानंद स्वभाव चित्सूर्य! आप

हमें व्युत्थान के कारण समावेश को न पाकर, 'हम किस दिशा को जाये' इस प्रकार दुःखी होकर चिल्लाते हुओं की रक्षा करें और हमें अपने स्वरूप में मिला लीजिये। कैसा है वह महाकाल का मुख? सब के जीवन का ग्रास करने वाला, जीभ को बार बार चाटने के कारण क्रोध करने में समर्थ, तथा जलाने वाले नेत्रों वाला तथा बडी बडी दाढों के कारण भयानक, मुख है जिसका।

शब्दाकारं वियदिव वपुस्ते यजुः सामधाम्नः
सप्तच्छन्दांस्यपि च तुरगा ऋङ्मयं मण्डलं च।
एवं सर्वश्रुतिमयतया मद्दयानुग्रहाद्वा।
क्षिप्रं मत्ताः कृपणकरुणाक्रन्दमाकर्णयेमम् ।४३।

शब्दाकारं-शब्द का रुप, वियत्-आकाश, इव-जैसा कि, वपुः-रुप, ते-उस, यजुःसामधाम्नः-यजुर्वेद और सामवेद की प्रकाश किरण, सप्तछंदांसु-सात छंद शास्त्र, अपि च-और, तुरङगः-घोडा, ऋङ्मयं- ऋगवेद मय, मण्डलं- परिधि, च-और, एवं-ऐसा, सर्व-समस्त, श्रुतिमयतया-श्रुति रुप (वेद रुप), मत्-प्रशंसित, दया-अनुकम्पा, अनुग्रहात्-कृपा, वा-या, क्षिप्रं-तुरन्त, मत्ताः- विश्वसित, कृपण-दयनीय, करुणा-दया, क्रन्दं-चिल्लाना, आकर्णय-सुनना, इमम्-इसको

हे प्रभु! आपका रुप उस यजुर्वेद और सामवेद की प्रकाश किरण जैसा है, जो आकाश में शब्द का रुप धारण की है तथा सात छन्द शास्त्र आपके

घोडे हैं और जो ऋगवेद की परिधि में है। आप ऐसी समस्त श्रुति रुप (वेद रुप) होने से भी प्रशंसित हैं। कृपा अनुकम्पा करके विश्वसित होकर तुरन्त ही इस दयनीय प्रार्थी का चिल्लाना सुन कर दया करें।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरु)**

हे भगवन! निर्णय की हुई दृष्टि से सामवेद रूप तेज है जिसका, ऐसे आपका यजुर्वेद रूप शब्दाकार स्वरूप आकाश की तरह व्यापक है, वह आकाश भी शब्दरूप होने के कारण शब्दतत्व तत्त्व का आश्रय है। और भी गायत्री आदि सात छन्द आपके घोडे हैं, किरणों का समूह जिसने आपको घेरा है ऋग्वेदमय है, इस प्रकार आप सर्व श्रुति रूप होने के कारण, अथवा दया प्रधान अनुग्रह के कारण मुझ से कही गई या आगे की जाने वाली प्रार्थना में लगी होने के कारण नीरस और संसार का विभव चाहने वाली होने के कारण करूण रस प्रधान इस मेरी चीख पुकार को, जो आप का अनुग्रह मांगने में लगी है, शीघ्र ही, अर्थात सुनते ही हम पर दया कीजिये और हम पर अनुग्रह करने का निश्चय कीजिये।

नाशं नास्मच्चरणशरणा यान्त्यपि ग्रस्यमानाः
देवैरित्थं सितमिव यशो दर्शयन्स्वं
त्रिलोक्याम्।
मन्ये सोमं क्षततनुमागर्भवृद्धया विवस्वन्।
शुकल्च्छायां नयसि शनकैःस्वां
सुषुम्नांशुभासा ।४४।

नाशं-मृत्यु, न-नही, अस्मत्-हमारे, चरणशरणाः-चरणों की शरण में, यान्ति-जिसके पास में, अपि-और, ग्रस्यमानाः-निगलना, देवैः-देवता गण, इत्थं-इसलिए, सितं-निर्मल, इव-की तरह, यशः-कीर्ति, दर्शयन्-देखना, त्वं-तुम, त्रिलोक्याम्-तीनों लोकों का, मन्ये-व्यथा, सोमं-अमृत, क्षततनुं-छोटा घाव, आगर्भवृद्ध्या-गर्भ अवस्था से बुढापे तक, विवस्वन्-सूर्य, शुक्लछायां-सफेद छाया(प्रतिबिम्भ), नयसि-प्राप्त कराते हो (पुनः), शनकैः-धीरे धीरे, स्वां-निजी, सुषुम्नां-सुषुम्ना नाडी, अंशुभासा-सूर्य किरण की कान्ति

हे सूर्य भगवान! हमारे चरणों की शरण में आये हुए और देवता गणों द्वारा निगले हुए मृत्यु को प्राप्त नही होते। यह इसलिए है क्योंकि तुम्हारी निर्मल कीर्ति तीनों लोकों की व्यथा, गर्भावस्था से बुढापे तक केवल छोटे से घाव को सहन कर अमृत प्राप्त करते हैं। आपकी निजी सफेद छाया(प्रतिबिम्भ) धीरे धीरे सुषुम्ना नाडी के द्वारा पुनः प्राप्त करा कर, सूर्य किरण की कान्ति का भास देती है।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**
हे भगवन! हे चित्सूर्य! हमारे चरणों की शरण में आये हुए देवताओं से भी ग्रास किये जाते हुए नाश को प्राप्त नही होते, ऐसे अपने निर्मल यश को त्रिलोकी में दिखाते हुए जैसे, देवताओं से भी ग्रास किये हुए सभी कलाओं वाले चन्द्रमा को

सुषुम्ना नाम की मध्य नाढी की किरणों की दीप्ति को कारण बनाकर अमा नाम की कला से अपने ही स्वरूप में वृद्धि देने से उसकी अपनी निर्मल परिपूर्ण दीप्ति को प्राप्त कराते हो, ऐसा मैं मानता हूँ। इस श्लोक में रहस्य दृष्टि से देवता इन्द्रियां हैं, चन्द्रमा अपान की युक्ति से अन्दर प्रवेश करके सोलह कला रूप प्रमेय वर्ग सभी प्रवाहों के उल्लास की युक्ति से कलाओं का ग्रास होने के कारण नष्ट हुई कलाओं वाला सुषुम्ना अर्थात मध्य धाम के स्फार से उन्मेष में आई हुई अमा कला के पिछले अर्ध से शक्ति के गर्भ में बढकर प्राणाधिकों की प्रधानता से निमेष तथा उन्मेष शक्ति की दीप्तियों से विकसित होकर चिद्रूप परिपूर्ण दीप्ति को प्राप्त होता है।

आस्तां जन्मप्रभृति भवतः सेवनं तद्धि लोके
वाच्यं केनापरिमितफलं भुक्तिंमुक्तिप्रकारम्।
ज्योतिर्मात्रं स्मृतिपथमितो जीवितान्तेऽपि भास्वन्।
निर्वाणाय प्रभवसि सतां तेन ते कः समोऽन्यः ।४५।

आस्तां-होता है, जन्मप्रभृति-जन्म के आरंभ से, भवतः-होने वाला, सेवनं-सेवा करना, तत्-वहाँ, हि-निस्सन्देह, लोके-संसार का, वाच्यं-अभिव्यक्त, केन-कौन सा, अपरिमितफलं-असीमित फल, भुक्ति मुक्ति-उपभोग करना और मोक्ष, प्रकारः-रीति, ज्योतिर्मात्रं-केवल दीप्ति, स्मृतिपथं-याद का पथ, इतः- यहाँ वहाँ, जीवितान्ते-जीवन युक्त अन्त, अपि- और, भास्वन्-सूर्य का, निर्वाणाय- मोक्ष प्राप्ति के लिए, प्रभवसि-प्रकाश, सतां-अस्तित्व,

तेन- इसलिए, ते-आपके, कः-कौन, समः-समान, अन्यः-दूसरा

जो जन्म के आरंभ से ही संसार का उपयोग करता है, उसको असीमित भोग और मोक्ष की रीति(प्रकार) की अभिव्यक्ति निस्सन्देह कौन करें? जीवन के अन्त में उसके यहाँ वहाँ के याद के पथ की केवल दीप्ति और मोक्ष प्राप्ति के लिए सूर्य के प्रकाश का अस्तित्व है- इसलिए और कौन दूसरा आपके समान है?

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

हे चित्सूर्य! जन्म से ही जो आपका सेवन करता है, उस सेवन का फल मापा नही जा सकता, उसकी अपरिमिता के फल को कौन वर्णन कर सकता है? कोई नही। क्योंकि वह मापे जाने योग्य नही है। इसलिये भोग तथा मोक्ष दानों प्रकार का है। विषयों का भोग ही अपने चित्स्वरूप पर आनन्द रूप विश्रान्ति देने के कारण जीवन की अवस्था में ही शिवस्वरूपता की प्रकटता के कारण मुक्ति है, और मुक्ति ही चिद्रूपता के चमत्कार में प्रवेश करने के कारण भोग है, और विषयों में आसक्ति रूप नही है। उसी मोक्ष तथा भोग को सेवकों में प्रकट करके उन्हें भी तन्मय बनाते हो। शरीर त्याग करने के समय भी आप प्रकाश रूप बन कर सत्पुरूषों की स्मृति के मार्ग में आकर उन्हें मुक्ति देने में समर्थ हो। इसलिये कौन दूसरा आपके समान है? कोई नही। आप की महिमा असामान्य है।

अप्रत्यक्ष त्रिदश भजनाद्यत्परोक्षं फलं तत्पुंसां
युक्तं भवति हि समं कारणेनैव कार्यम्।
प्रत्यक्षस्त्वं सकलजगतां यत्समक्षं फलं मे
युष्मद्भक्तेः समुचित्मतस्ततु याचे यथा त्वाम् ।४६।

अप्रत्यक्ष-अदृश्य (अगोचर), त्रिदशभजनात्-तीस देवताओं की पूजा, यत्-यत्न करना, परोक्षं-अज्ञात, फलं-परिणाम, तत्-वहाँ, पुसां-मनुष्यों को, युक्तं-सम्मिलित, भवति-होना, हि-निस्सन्देह, समं-समान, कारणेन-कारण से, एव-सही तौर पर, कार्यम्-उद्देश्य (प्रयोजन), प्रत्यक्षः-सुस्पष्टता, त्वं- तुम, सकलजगतां- सारे जगत में, तत्समक्षं-उसके सामने, फलं- परिणाम, मे-मुझे, युष्मद्भक्तेः-तुम्हारी उपासना से, समुचितम्- प्रशान्तचित, अतः-इस प्रकार से, तत् तु- उसकी बार बार, याचे-माँगता हूँ, यथा-क्योंकि, त्वाम्-तुमसे

तीस अग़ोचर (अदृश्य) देवताओं की यत्न से की गई पूजा का फल निस्सन्देह अज्ञात रुप से सम्मिलित होता है, क्योंकि सही तौर पर कारण से ही उद्देश्य (प्रयोजन) है। उसके सामने, तुम, हे प्रभु!, सारे जगत में सुस्पष्टता से मुझे फल (परिणाम) दो। उसकी बार बार तुमसे, तुम्हारा उपासक वह माँगता है, जिससे उसे प्रशान्तचित प्राप्त हो।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**इन्द्र चन्द्रादि देवता जो प्रकट रूप से दिखाई नही देते, की पूजा, भक्ति करने से उनकी आराधना करने वालों को, जो**

स्वर्ग की प्राप्ति आदि समय के बीतने पर या मरने के बाद प्राप्त होने वाला फल मिलता है, वह तो योग्य ही है, क्योंकि मिट्टी का बना हुआ घडा मिट्टी जैसा ही होता है, कार्य सदा कारण जैसा ही होता है। आप तो चित्सूर्य स्वप्रकाश होकर सब के लिये भली प्रकार प्रकट हैं, चित्सूर्य रूप स्वप्रकाश रूपता के बिना कुछ भी प्रकट न होता। आप की भक्ति के कारण मुझे नित्योदित आप के स्वरूप में समावेश की प्राप्ति योग्य फल है। इस कारण उसी फल के लिये प्रार्थना करता हूँ। जिस प्रकार साकार देवताओं के होने पर भी आप से ही प्रार्थना करता हूँ, उसी प्रकार व्युत्थान रहित समावेश रूप फल भी चाहता हूँ, अतः कोई परिमित फल नही माँगता।

ये चारोग्यं दिशति भगवान्सेवितोऽप्येवमाहु
स्ते तत्वज्ञा जगति सुभगा भोगयोगप्रधानाः।
भुक्तेर्मुक्तेरपि च जगतां यच्च पूर्ण सुखानां
तस्यान्योऽर्कादमृतवपुषः को हि नामास्तु दाता ।४७।

ये-जो, च-और, आरोग्यं-अच्छा स्वास्थ, दिशति-दिखलाना, भगवान्-प्रभु, सेवितः-सेवा किया गया, अपि- और भी, एवं-अतः, आहुः-कहना, ते-वो, तत्वज्ञाः- दार्शनिक (ब्रह्मज्ञान का वेत्ता), जगति-संसार में, सुभगाः-ऐश्वर्य सम्पन्न, भोगयोग-भोग और योग, प्रधानाः-मुख्य, भुक्तेः-भोग प्राप्त करना, मुक्तेः-मोक्ष प्राप्त करना, अपि च-और भी, जगतां-जगत की, यश-कीर्ति, च-और, पुर्ण-पूर्ण, सुखानाम्-आनन्दित होना, तस्य-उसको, अन्यः-दूसरे, अर्कात्-

स्तुति किया हुआ, अमृतवपुषः-अमृत मूर्त, हि-निस्सन्देह, कः नाम-कौन और भिन्न, अस्तु-होता है, दाता-देने वाला

जिनके लिए पृथ्वी पर सुन्दरता, भोग और योग प्रधान हैं, उनको सेवा के उपरान्त, प्रभु अच्छा आरोग्य दिखलाते हैं, ऐसा दार्शनिकों का कहना है।

दूसरे (भिन्न) लोग, जो नामधारी दाता की अमृतमूर्त की स्तुति करते हैं, उनको भी निस्सन्देह भोग और मोक्ष की प्राप्ति और जगत की कीर्ति से पूर्ण आनन्द सूर्य भगवान से भिन्न और किससे मिलता है।

**टीका:- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**वह कुछ पुरूष भी जिन्होंने समावेश रूप प्रधान फल का विमर्श नही किया और जो ऐसा कहते हैं कि सेवन किया हुआ भगवान आरोग्य देता है, वे भी जगत में परमार्थ के जानने वाले और सुन्दर प्रयोजन वाले हैं, क्योंकि भोग और योग को प्रधान मानने वाले भोग और योग के लिये ही आरोग्य चाहते हैं और ऐसा योग्य भी है क्योंकि अमृत स्वरूप चित और आनन्द से भरे चित्सूर्य से भिन्न कौन दूसरा भोग, मोक्ष और उनके आश्रय बने पूर्ण सुख रूप आरोग्य का देने वाला हो सकता है? कोई नही हो सकता। इस श्लोक में 'सुखानाम' पद में व्याकरण के नियमानुसार तृप्ति का अर्थ दिखाने के लिए षष्टी का प्रयोग हुआ है।**

हित्वा हित्वा गुरुचपलतामऽप्यनेकान्निजार्थान्।
यैरेकार्थीकृतमिव भवत्सेवनं मत्प्रियार्थम्।
तेषामिच्छाम्युपकृतिमहं स्वेन्द्रियाणां प्रियाणा
मादौ तस्मान्मम दिनपते! देहि तेभ्यः प्रसादम्।४८।

हित्वा हित्वा-तिलांजली देकर, गुरु- प्रशस्त, चपलतां-चंचलताओं, अपि-और भी, अनेकान्-अनेकों, निजार्थान्- अपने प्रयोजन के लिए, यैः-जिन, एकार्थीकृतं-एक कार्य करने हेतु, इव-जैसा, भवत्-होने वाला, सेवनं-सेवा की हो, मत-मेरे, प्रियार्थम्-प्रिय प्रयोजन, तेषां-उसका, इच्छामि-कामना की, उपकृतिः-अनुग्रह, अहं-मैं, स्वेन्द्रियाणां-अपनी इन्द्रियों को, प्रियाणाम्-प्यारा, आदिः-आरंभ, तस्मात्-उन्हें, मम-मेरा, दिनपते-हे दिन के नाथ, देहि-करें, अभेद-अविभक्त, प्रसादम्-अनुग्रह करना

हे दिन के नाथ! मैंने अपनी प्रशस्त चंचलता के कारण तथा अनेकों अपने प्रयोजनों को पाने के लिये, एक ही कार्य करने के लिए अनेक विषयों को तिलांजली देकर आपकी सेवा और उपासना की। ऐसी कामना, मैंने अपनी प्रिय इन्द्रियों के वश में होकर की। हे भगवन, मेरी आरंभ की उन शरीरधारी व्याधियों को अविभक्त कर निर्मल करने का अनुग्रह करें।

टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)

हे चित्सूर्य! जिन मेरे अंतःकरण और बहिषकरण रूप इन्द्रियों ने अपनी भारी चंचलता को बार बार प्रवृत हुई को और अपने अनेकों अपने प्रयोजनों को, विषयों पर विश्रान्ति रूप को छोड कर अन्तर्मुख भाव से आपके स्वरूप के अभ्यास को मेरी भलाई के लिए हठ में अपना प्रयोजन बनाया, उन अपनी प्यारी इन्द्रियों के प्रति, मैं भी उपकार चाहता हूँ। इसलिये आप पहले उन्हे ही निर्मल बनाइये, मायामय भेद प्रदान शरीर से निकलकर अपना शक्तिचक्र रूपता प्रकट कीजिये।

किं तन्नामोच्चरति वचनं यस्य नोच्चारकस्त्वं
किं तद्वाच्यं सकलवचसां विश्वमूर्ते न यत्त्वम्।
तस्मादुक्तं यदपि तदपि त्वन्नुतौ भक्तियोगा-
दस्माभिस्तद्भवतु भगवंस्त्वत्प्रसादेन धन्यम् ।४९।

किं-कौन सा, तत्-वह, नाम-उक्ति, उच्चरति-बोलता है, वचनं-उक्ति, यस्य-जो, न उच्चारकः-नही बोला जाता है, त्वम्-तुम,किं-कौन सा, तद्-वह, वाच्यं-कहे जाने योग्य, सकलवचसां-समस्त वचन कहते हैं, विश्वमूर्ते-विश्व मूर्ति, न-नही, यत्-जिसको, त्वम-तुम, नुतिः-प्रशंसा, भक्तियोगात्-भक्ति योग का, अस्माभिः-हम से, तद्-वह, भवतु-होता है, भगवन्- प्रभु!, त्वत्-तुम्हारा, प्रसादेन-अनुग्रह के लिए, धन्यम्-भाग्यशाली

हे विश्व मूर्ति प्रभु! ऐसी कौन सी उक्ति है, जिसको तुम्हारे द्वारा नही बोली जाती? ऐसे कौन

से वह कहे जाने योग्य समस्त वचन हैं, जिसको तुम्हारे विश्व रुप के लिए न कहा गया हो?

तुम्हारी प्रशंसा में भक्ति योग का, हालांकि उसका (तुम्हारे भक्त का) हम से कहा हुआ वचन होता है। हे प्रभु! जो तुम्हारे अनुग्रह प्राप्त करने से कल्याणकारी हो।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**
**हे जगत ही स्वरूप वाले अपरिमित चित्सूर्य! आपकी स्तुति के विषय में इदंता रूप संकोच की प्रधानता से अयुक्त जैसा जो कुछ भी हमने आपकी भक्ति से कहा, वह सब वाच्य वाचक रूप आपके अनुग्रह से निर्मलता प्राप्त करने से श्लाध्य हो जाय, अर्थात आप के ही रूप विकसित हो।**

या पन्थानं दिशति शिशिराद्युत्तरं देवयानं
या वा कृष्णं पितृपथमथो दक्षिणं प्रावृडाद्यम्।
ताभ्यामन्या विषुवदऽभिजिन्मध्यमा कृत्यशून्या
धन्या काचित्प्रकृतिपुरुषावन्तरा मेऽस्तु वृत्तिः ।७०।

या-जहाँ, पन्थानं-मार्ग का, दिशति-दिखाती हैं, शिशिरात्-शिशिर आदि, उत्तरं देवयानम्- देवयान नामका उत्तरायण, या-जहाँ, वा-वहाँ, कृष्णं- बरसात, पितृपथं- दक्षिणायन मार्ग, अद्यः-आज, दक्षिणं-पितृयान दक्षिण दिशा में, प्रावृट-ऋतु संबन्धी, आद्यम्-कृष्ण, ताभ्यां-उसका, अन्या-भिन्न, विषुवत्-सूर्य

का शारदीय या वासन्तिक विपुष में प्रविष्ट हुआ, आभिजित्-कुलीन, मध्यमा- बीच में, कृत्यशून्या-कर्तव्य विहीन, धन्या-प्रशंसनीय, काच्चित्-मुझे आशा है, प्रकृतिपुरुषौ-नैसर्गिक कार्य निर्वाहक, अन्तरा-भीतर की ओर, मे-मुझे, अस्तु-होना, वृत्ति:-अस्तित्व

जो ऋतु संबन्धी शिशिर आदि, देवयान नामका उत्तरायण और जो बरसात आदि पितृयान दक्षिण दिशा में दक्षिणायन मार्ग दिखाती है वहाँ विभिन्न दिशा के सूर्य का शारदीय अथवा वासन्तिक विषुव के बीच में कर्तव्य विहीन कुलीन प्रशंसनीय है। आशा है कि मुझे भीतर की ओर मध्यमा अस्तित्व के लिए नैसर्गिक कार्य निर्वाहन होने के लिये रहना है।

**टीका:- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

प्रकृति और पुरूष अर्थात दाई तथा बाई ओर चलने वाले प्रवाहों के मध्य में कोई अलौकिक धन्य संपदा वाली मेरी स्थिति हो। कैसी? व्यापक होने के कारण विषवत् रूप, द्वैत (भेद) को शान्त करने के कारण सबसे उत्कृष्ट से अभिजित् रूप, सबके बीच रहने के कारण मध्यमा रूप, अपने चित्स्वरूप के आनन्द पर विश्रांति युक्त होने के कारण पुण्य तथा पाप कर्मों रहित। इसी प्रकार देवताओं से पहचान कराने के कारण देव मार्ग रूप, हृदय से द्वादशांत तक प्रसर रूप शिशिर, वसंत

और ग्रीष्म स्वभाव उत्तरायण रूप प्राण नाम की वृत्ति को जताने वाली, या जो अपान नाम वाली वृत्ति को जो द्वादशांत से हृदय में प्रवेश रूप, वर्षा, शरत और हेमन्त रूप दक्षिण मार्ग रूप दक्षिणायन को भोग देने वाली होने के कारण पितृमार्ग को दिखाती है, इन दोनों से भिन्न जीवनमुक्ति देने वाली अर्थात उन्मना रूप छत्तीस अंगुलों में छः छः अंगुल की दूरी पर मकर आदि राशियों का उदय है। श्री स्वछन्दादि शास्त्रों में इसका निर्णय है।

स्थित्वा किञ्चिन्मन इव पिबन्सेतुबन्धस्य मध्ये
प्राप्योपेयं ध्रुवपदमथो व्यक्तमुद्दाल्य तालु ।
सत्यादूर्ध्वं किमपि परमं व्योम सोमाग्निशून्यं
गच्छेयं त्वां सुरपितृगती चान्तरा ब्रह्मभूतः।५१।

स्थित्वा-ठहरा हुआ, किंचित्-थोडा सा, मन-चिन्तन, इव-जैसा कि, पिबन् इव- लय करके, सेतुबन्धस्य-पुल का निर्माण (दक्षिणी समुद्रतट की सीमा से श्री लङ्का तक), मध्ये-बीच में, प्राप्य-प्राप्त करके, उपेयं-उपेयं, ध्रुवपदं-धव तारे का पद, अथ-तथा, व्यक्तं-स्पष्ट है, तालु- तालु, सत्यात्-सचाई से, उर्ध्वं-ऊपर की ओर, किमपि-कुछ थोडा सा, परमं-सर्वोच्च, योम-सूर्य, सोम-चन्द्रमा, अग्नि-अग्नि, शून्यम-रिक्त, गच्छेयं-जाता है, त्वां-तुम्हारा,

सुरपितृगती-देव और पितरों की ओर, च-और, अन्तरा-भीतर की ओ़र, ब्रह्मभूतः-ब्रह्मका साक्षात्कार

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

देवगति तथा पितृगति के बीच अर्थात ऊपर और नीचे प्रवेश रूप पीछे बताये हुए देवमार्ग और पितृमार्ग के बीच तथा सभी अन्य प्रवाहों के बीच भी ब्रह्म बना हुआ अपरिमित भाव को प्राप्त हुआ मैं आप उत्कृष्ट स्वरूप चित्सूर्य के स्वरूप को प्राप्त हो जाऊं। कैसे हैं आप? विश्व को सत्ता देने वाले समरसता रूप स्थान से उत्कृष्ट प्रकाश तथा आनन्दघन कोई अलौकिक चिदाकाश अनुत्तर चिद्रूप, शान्त हुए प्राण और अपान के संस्कार वाले। किस विधि से? लम्बिका नाम की रौद्रग्रंथि के स्थान को प्रकट करके और उत्कृष्ट करण बन्ध का आश्रय लेकर उस ग्रंथि को तोड कर, इसके अनन्तर अटल पद प्राप्त करके सभी वेद्यों का भेदभाव हटाकर प्रकाशरूप बिन्दु का स्थान पाकर, सेतु बन्ध के बीच निरोधक नाम की ऊपर की शक्ति से प्राण और अपान से पार होने के उपाय रूप नाद रूप सृष्टि से निरुद्ध ब्रह्मरन्ध्र के मार्ग में ठहरकर अर्थात रूट होकर, कुछ कुछ मन को पीता रहूं, अर्थात समना संकल्पों सहित मन के संस्कारों को शान्त करूं।

सर्वात्मत्वं सवितुरिति यो वाङ्मनः कायबुद्ध्या
रागद्वेषोपशमसमता योगमेवारुरुक्षुः ।
धर्माधर्मग्रसनरशनामुक्तये युक्तियुक्तां।
स श्रीसाम्बः स्तुतिमिति रवेः सुप्रशान्ता चकार ।५२।

सर्वात्मत्वं-पूर्ण आत्मा का, सवितुः-शक्ति (जो इस सृष्टि को बनाती है), इति-क्योंकि, यः-जो, वाङ्मनः- वाणी और मन का, कायबुद्ध्या-शरीर और बुद्धि का, रागद्वेष-राग और द्वेष, उपशम-शान्त होना, समता-समानता, योगं-मिलाप, एव-ठीक, आरुरुक्षुः- अवलम्बित करना, धर्म अधर्म-पुण्य पाप, ग्रसन- निगलना, रशना-रास(बन्धन), मुक्तये-स्वतंत्र हुआ, युक्ति-उपाय, युक्ताम्-उचित, सः-वह, श्रीसाम्बः- श्री साम्ब जी, स्तुतिं-प्रशंसा, इति-क्योंकि, रवेः-सूर्य की, सुप्रशान्तां-सुन्दर निश्चल विश्रान्ति, चकार- रचयिता

वाणी मन, शरीर, बुद्धि, पूर्ण आत्मा की शक्ति, जो इस सृष्टि को बनाती है तथा राग और द्वेष की शान्ति के द्वारा से समानता द्वारा चित शान्त होता है।

पुण्य और पाप को उचित उपाय से निगल कर, बन्धन से मुक्त कर स्वतंत्र और शान्त निश्चलता और विश्रान्ति भक्त को प्राप्त हो, इसलिए श्री साम्ब ने सूर्य प्रशंसा की रचना की।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**जिसका योगी आश्रय लेते हैं उस मोक्ष लक्ष्मी से युक्त श्री**

कृष्ण भगवान साम्ब जी ने चित्सुर्य की यह स्तुति अपने चित्स्वरूप पर विश्रांति देने में लगी हुई रची। 'स्व प्रशान्तां' के साथ 'सुप्रशान्तां' भी पाठान्तर है। कैसी स्तुति रची? उत्कृष्ट चित्स्वरूप पर विश्रांति रूप योग से युक्त अर्थात उस स्वरूप को प्रकट करने वाली। 'स' पद से इस स्तुति का विषय बताते है। जो कोई विश्व के कारण चित्सुर्य की विश्वरूपता को ही, 'एक वस्तु के साथ दूसरी वस्तु का मेल ही योग कहलाता है'

इस प्रकार शास्त्र में कही युक्ति के अनुसार, योग उत्कृष्ट चित्स्वरूप के साथ एकता पर आरूढ होने का इच्छुक न कि किसी दूसरी अवस्था को अंगीकार करने का इच्छुक। कैसा है वह योग? सब दोषों के प्रधान राग और द्वेष के शान्त होने पर जो समता प्राप्त होती है उसी रूप का है वह योग। कैसे प्राप्त होगा वह योग? मन, वाणी तथा शरीर सहित निश्चय से। किस प्रयोजन से श्री साम्ब ने यह स्तुति की? उत्तर - अज्ञानी जगत का धर्म और अधर्म से ग्रास होना, उसी रूप बांधने वाली रस्सी से छुटकारा पाने के लिये। इस स्तोत्र के पाठ और विमर्श से जीवों को जीवनमुक्ति प्राप्त हो, इस प्रयोजन से स्तुति रची गई।

भक्तिश्रद्धाद्यखिल तरुणी वल्लभेनेदमुक्तं
श्री साम्बेन प्रकटगहनं स्तोत्रमध्यात्म गर्भम्।
यः सावित्रं पठति नियतं स्वात्मवत् सर्वलोकान
पश्यन्त सोऽन्ते व्रजति शुकवन्मण्डलं
चण्डरश्मेः ।७३।

भक्तिश्रद्धादि-उपासना आस्था आदि, अखिलतरुणी-समस्त युवतियाँ, वल्लभेन-प्यारी जैसी (अभिलंषित), इदं-यह, उक्तम्-बोला हुआ, श्रीसाम्बेन- श्री साम्ब जी ने, प्रकट-स्पष्ट, गहनं-गहराई का, स्तोत्रं-स्तुति गान, अध्यात्मगर्भम्-आत्मा का बीज, यः-जो, सावित्रं-सूर्य संबंधी प्रकाश की किरण, पठति- पाठ करता है, नियतं-अनवरत रुप से, स्वात्मवत्-अपनी आत्मा का, सर्वलोकान्-समस्त लोकों का, पश्यन्-देखना, सः-वह, अन्ते-अन्त में, व्रजति-प्रगति करता है, शुकवत्-शुकदेव के समान, मण्डलं-सम्मेलन, चण्डरश्मेः-ऊष्ण सूर्य का

उपासना और विश्वास से भरी प्यारी सुन्दर युवतियों जैसी, यह स्तुति बान, श्री साम्ब जी द्वारा रचा और बोला गया ताकि यह आत्मा के बीज तक की गहराई स्पष्ट हो।

जो इस सूर्य संबंधी प्रकाश की किरण का अनवरत रुप से पाठ करता है, वह अपनी आत्मा को समस्त लोकों में देखता है और अन्त में शुकदेव के समान प्रगति पा कर ऊष्ण सूर्य का सम्मेलन पाता है।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

**इस परमार्थ पूर्ण और रहस्यों से भरे, बाह्य स्थूल दृष्टि से**

प्रकट, परन्तु सूक्षम आत्म दृष्टि से गइन, चित्सुर्य के स्तोत्र, जिसे साम्ब जी ने रचा, जो कोई सारे विश्व को चित्स्वरूप से अभिन्न अपना ही स्वरूप जैसा देखता हुआ, स्तोत्र की भावना से निश्चय करते हुए निरन्तर विमर्श कर, वह अन्त में द्वैत का ग्रास करने वाले चित्सूर्य के मण्डल में जगत को आत्ममय बनाकर समरस बने हुए शक्ति चक्र का स्वामी बनता है। व्यास जी के पुत्र शुक देव की तरह। कैसे हैं वह साम्ब जी? परमार्थ चिन्ता आदि की जो भक्ति और श्रद्धा आदि है वही सब सुन्दर युवतियां हैं, उन्ही से प्रेम रखने वाले अर्थात उनसे क्षण भर भी अलग न रह सकने वाले, बाह्य शरीर की सुन्दरता और यौवन के चाहने वाले नहीं। इस प्रकार भेद से पाये जाने वाले अर्थ से अपने आप को श्री कृष्ण का पुत्र बताता है।

स्तोत्र को समाप्त करने की रचना से सभी जनों पर अनुग्रह करने की इच्छा से कहते हैं :-

इति परमरहस्य श्लोकपन्चाशदेषा
तपननवनपुण्या सागमब्रह्मचर्चा
हरतु दुरितमस्मदुर्णिताकर्णिता वो।
दिशतु च शुभसिद्धिं मातृवदभक्तिभाजाम ।५४।

इति-इस तरह, परमरहस्य-सर्वोतम गुप्त (भेदभरा), श्लोकपञ्चाशत्-पचास श्लोकों का, एषा-यह, तपन-सूर्य, नवन-स्तुति करना, पुण्या-पुण्य,

साङ्गम-संगम, ब्रह्मचर्चा-ब्रह्म का सुस्वर पाठ, हरित-सूर्य, दुरितं-दुखों को, अस्मद-मुझसे, वर्णिता-वर्णन किया हुआ, चः आकर्णिता-आप से श्रवण किया गया, दिशतु-प्रदान करे, च-और, शुभसिद्धिं-शुभ सिद्धियां, मातृवत्-माता की, भक्तिभाजाम्-भक्तजनों को

इस प्रकार यह सर्वोतम गुप्त, भेदभरा, पुण्य नये सूर्य भगवान की स्तुति के इन शास्त्र और ब्रह्म कथाओं से पूर्ण, पचास श्लोकों के संगम के सुस्वर पाठ, जो मेरे द्वारा वर्णन किया हुआ तथा आपके द्वारा श्रवण किया हुआ, आप भक्तजनों की, माता की भान्ति, दुखों को दूर करे और शुभ सिद्धियाँ प्रदान करे।

**टीकाः- (स्व. श्री प्रेमनाथ नेहरू)**

इस प्रकार कहे हुए क्रम से बडे रहस्य युक्त 'स्थित्वा किंचिन्मन इव पिवन्'

इस श्लोक तक के पच्चास श्लोकों की जगत के नाना प्रकार की अखंडित प्रताप वाले भगवान चित्सूर्य की स्तुति पवित्र है। और तंत्रों के अनुसार जगत के रहस्य शैव शास्त्रों के परमार्थ से पूर्ण है। अतः इसमें अद्वैत स्वरूप का विमर्श भरा है। ऐसी यह स्तुति हमारी कही हुई तथा आप की सुनी हुई

हमारे सभी झूठे निश्चय रूप पापों का नाश करे और भक्तजनों को चाही हुई भोग और मोहरूप सिद्धियां दे।

काश्चिच्छैवः परशिवसमावेश गाढानुरागो-
द्रेकस्फूर्जन्नभिनव दशावेश वैवश्यशाली।
सत्स्तोवेऽ स्मिन्विवृतिरचनां
क्षेमराजोन्ययुङ्के-
त्यतन्नैवं झटिति घटितं दर्शनीयं हि सद्भिः।।

इति महामाहेश्वराचार्य वर्य श्रीमदभिनवगुप्त पाद पद्यमो जीवि राजानक श्री क्षेमराज प्रणीत विवृति समेता श्री साम्ब पञ्चाशिका समाप्त।।

समाप्तोऽयं ग्रन्थः।। शुभमस्तु ।।

